# सुश्रुतसंहिता

[ सूत्रनिदानस्थानम् ]

'आयुर्वेदरहस्य-दीपिका'

हिन्दी व्याख्या सहित



अनुवादक

डा० भास्कर गोविन्द घाणेकर



प्रकाशक

मेहरचन्द्र लक्ष्मणदास

संस्कृत-हिन्दी पुस्तक-विक्रेता

सैदमिट्ठा बाज़ार, लाहौर

मूल्य १०)

# सुश्रुतसंहिता

[ सूत्रनिदानस्थानम् ]

'आयुर्वेदरहस्य-दीपिका'

हिन्दी व्याख्या सहित

अनुवादक

डा० भास्कर गोविन्द घाणेकर



प्रकाशक

मेहरचन्द्र लक्ष्मणदास

संस्कृत-हिन्दी पुस्तक-विक्रेता

सैदमिट्ठा [illegible]

मूल्य १०)

# SUSHRUTA SAMHITĀ

## WITH HINDI COMMENTARY NAMED

## "AYURVEDA RAHASYADĪPIKĀ"

BY

**DR. BHĀSKAR GOVIND GHĀNEKAR**
B. Sc. ( Bombay ), M. B. B. S. ( Bombay ), Ayurvedāchārya, Gold medalist and Prizeman ( All India Ayurveda Vidya Pith ), author of Swasthy Shiksha Pathavali, Swasthya Vijnan, Jivanu Vijnan, Jivan-rasayan Chikitsa etc. Lecturer, Ayurvedic College, Hindu University, BENARES.

WITH A FOREWORD BY

**VAIDYA JADAVAJEE TRICUMJEE ACHARYA**
Editor, Ayurvediya-Granthamala, Bombay.

**VOLUME 1.**

**( Sutra and Nidānsthān )**

PUBLISHED BY

**MEHAR CHAND LACHHMAN DAS**
Sanskrit and Hindi Booksellers, Publishers & Printers
Saidmitha Bazar, LAHORE.

*First Edition* ] 1936. [ *Price Rs. 5.*

श्रीः

महर्षिणा सुश्रुतेन विरचिता

# सुश्रुतसंहिता

आयुर्वेदरहस्यदीपिकाख्यया हिन्दीव्याख्यया समुल्लसिता

सूत्रनिदानस्थानात्मकः

## प्रथमो भागः


अनुवादक

डॉ० भास्कर गोविन्द घाणेकर

बी. एस्.-सी. (बॉम्बे), एम्. बी. बी. एस्. (बॉम्बे), आयुर्वेदाचार्य, सुवर्णपदक और पारितोषिक प्राप्त (निखिल भारतवर्षीय आयुर्वेद विद्यापीठ), स्वास्थ्यशिक्षापाठावलि, स्वास्थ्यविज्ञान, जीवाणुविज्ञान, जीवनरसायनचिकित्सा इत्यादि अनेक ग्रन्थों के रचयिता, अध्यापक, आयुर्वेद कॉलेज, हिन्दूविश्वविद्यालय, श्रीक्षेत्रकाशी

भूमिकालेखक

श्रीयुत यादवजी त्रिकमजी आचार्य

सम्पादक, आयुर्वेदीय ग्रन्थमाला, बॉम्बे



प्रकाशक

मेहरचन्द्र लक्ष्मणदास

संस्कृत-हिन्दी पुस्तक-विक्रेता, प्रकाशक तथा मुद्रक

सैदमिट्ठा बाज़ार, लाहौर

प्रथमावृत्ति ] संवत् १९९३ विक्रमी [ मूल्य ५)

# प्रस्तावना

भारतवर्ष में महाभारतीय युद्धकाल या उससे भी पहले शल्य, शालाक्य, कायचिकित्सा, कौमारभृत्य आदि आयुर्वेद के आठ प्रधान अङ्गों एवं क्षारतन्त्रादि उपाङ्गों में आत्रेय पुनर्वसु, कश्यप आदि महर्षियों ने एवं धन्वन्तरि, विदेह आदि राजर्षियों ने अनेक तन्त्र (संहिताएं) बनाए थे। परन्तु दुःख का विषय है कि प्राचीन संहिताओं में से केवल चरक और सुश्रुतसंहिता संपूर्ण, तथा भेल और काश्यपसंहिता (वृद्धजीवकीय तन्त्र) खण्डित रूप में उपलब्ध हैं । इनको छोड़कर अन्य कोई आर्ष तन्त्र अभी तक उपलब्ध नहीं हुआ। उसके अनन्तर वाग्भट ने आर्ष तन्त्रों का सारांश लेकर अष्टाङ्गसंग्रह और अष्टाङ्गहृदय ये दो संहिताएं रचीं । उसके अनन्तर के काल में स्वतन्त्र संहिताएं बनने का कोई प्रमाण नहीं उपलब्ध होता। परन्तु उन आर्ष संहिताओं एवं अष्टाङ्गसंग्रह तथा अष्टाङ्ग-हृदय पर भट्टार हरिचन्द्र, जेज्जट, गयदास, इन्दु, चक्रपाणिदत्त, डल्हण, अरुणदत्त आदि ने अनेक व्याख्याएं लिखीं। इन प्राचीन व्याख्याकारों ने मूल ग्रन्थकार के आशयों को भली भांति खोलना और अन्य तन्त्रों या प्रकरणान्तर से जहां विरोध का आभास होता हो तो उसका निराकरण करना, इस ध्येय को सामने रखकर अपने व्याख्याग्रन्थ लिखे थे । इन व्याख्याग्रन्थों में से भी डल्हण, चक्रपाणिदत्त, इन्दु और अरुणदत्त की संपूर्ण व्याख्याओं तथा भट्टार हरिचन्द्र, जेज्जट, गयदास, शिवदाससेन और हेमाद्रि की खण्डित व्याख्याओं के सिवाय अन्य व्याख्याग्रन्थ उपलब्ध नहीं होते। संहिताकाल और व्याख्याकाल के पीछे विक्रम की इस (२०वीं) शताब्दी में भाषानुवाद (भाषान्तर) का काल आरम्भ हुआ। संस्कृत भाषा के पठनपाठन का दिन प्रतिदिन ह्रास होने के कारण आर्षग्रन्थों के मूल के आशयों को तथा प्राचीन व्याख्याकारों के स्पष्ट किये हुए भावों को भी ठीक ठीक समझने वाले वैद्यों की संख्या वैद्यसमाज में दिन प्रतिदिन घट रही है । इसी लिये वर्तमान समय में अल्पसंस्कृतज्ञ तथा संस्कृतानभिज्ञ वैद्यों एवं विद्यार्थियों के लिये भाषानुवाद करने की प्रवृत्ति आरम्भ हुई। किन्तु खेद के साथ लिखना पड़ता है कि आज तक हिन्दी, बँगला, मराठी, गुजराती प्रभृति भाषाओं में चरक-सुश्रुतादि के जितने भी अनुवाद निकले हैं, इनमें से कुछ को अपवादरूपेण छोड़कर प्रायः सब ऐसे ही हैं कि जिनके बनाने वाले अनुवादक टीकाकारों का तो क्या मूल का आशय तक ठीक दिखाने में प्रायः असमर्थ ही रहे हैं । इसका कारण यही हो सकता है कि ऐसे अनुवाद करने वाले प्रायः गुरुमुख से आयुर्वेद पढ़े हुए नहीं हैं। कुछ तो ऐसे भी हैं कि जिन्होंने अन्य भाषा के अनुवाद को सामने रखकर उसीका अनुवाद कर दिया है। कुछ अनुवाद वैद्यों के द्वारा होते हुए भी उनकी व्याकरण, न्यायादि दर्शन तथा साहित्य की अनभिज्ञता और असावधानता के कारण वे भी उच्चकोटि के नहीं हुए हैं।

संप्रति भारतवर्ष में एलोपैथी, होमियोपैथी आदि अन्य चिकित्सापद्धति एवं पाश्चात्त्य भौतिक विज्ञान आदि का प्रचार भी जोर से हो रहा है। आयुर्वेदविद्यालयों में आयुर्वेद की पढ़ाई के साथ साथ उपर्युक्त नवीन विषयों के पढ़ाने का सिलसिला भी जारी हो गया है। एतद्देशीय पाश्चात्त्य

चिकित्सकों में भी प्राचीन आयुर्वेद में क्या लिखा है, इसके जानने की अभिरुचि उत्पन्न हुई है। ऐसी अवस्था में मूल का ठीक अनुवाद, प्राचीन टीकाकारों का आशय तथा नवीन विचारों के साथ तुलनात्मकदृष्ट्या लिखे गये टिप्पण जिनमें हों ऐसे अनुवादों की नितान्त आवश्यकता उत्पन्न हुई है। ऐसे अनुवाद तभी हो सकते हैं जब कि अनुवादकर्ता प्राच्य प्रतीच्य इन दोनों विषयों के ज्ञाता हों।

सुश्रुत के हिन्दी अनुवाद का सूत्रनिदानस्थानात्मक यह प्रथम खण्ड पाठकों के सामने है। वे देखेंगे ही कि यह अनुवाद उपर्युक्त गुणसंपन्न हुआ है। इस अनुवाद के कर्त्ता काशीहिन्दूविश्वविद्यालय के आयुर्वेद कालेज के अध्यापक हमारे मित्र डॉ. भास्कर गोविन्द घाणेकर जी बी. एस्.-सी., एम्. बी., बी. एस्., आयुर्वेदाचार्य हैं। आपने पाश्चात्त्य सायन्स और डाक्टरी का अभ्यास करके अनन्तर निखिल भारतवर्षीय आयुर्वेद विद्यापीठ की आचार्य परीक्षा भी सम्मान के साथ उत्तीर्ण की है। अतः आप प्राच्य प्रतीच्य इन दोनों विद्याओं के ज्ञाता हैं, और आप आयुर्वेद कालेज में अध्यापन कार्य करते हैं । अतः आपको उसकी कठिनाइयों का भी अनुभव है । आज जैसे अनुवाद की आवश्यकता थी, उस प्रकार का अनुवाद करने की आपने भरसक चेष्टा की है । मूलग्रन्थ के आशय को खोलने के लिये आपने स्थान स्थान पर अपना वक्तव्य लिखा है । उसमें तन्त्रकारों एवं प्राचीन व्याख्याकारों के हिन्दी अनुवाद सह उद्धरण देकर विषय को समझाने की यावच्छक्य पूरी चेष्टा की है। इतना ही नहीं, आपने स्थान स्थान पर प्राचीन मतों के साथ नव्य वैज्ञानिक एवं डाक्टरी मत को भी तुलनात्मक दृष्टि से लिखा है। यह अनुवाद केवल विद्यार्थियों के लिये ही नहीं परन्तु वैद्यों एवं डाक्टरों के लिये भी अत्यन्त उपयुक्त हुआ है।

अन्त में श्रीमान् मेहरचन्द्र लक्ष्मणदास अध्यक्ष संस्कृत हिन्दी पुस्तकालय, लाहौर को भी धन्यवाद दिये विना रहा नहीं जा सकता। आपने मेरे अनुरोध पर ही डॉ. घाणेकर जी से यह अनुवाद कराके और सुन्दर कागज और टाइपों में छपवाकर प्रकाशन करना आरम्भ किया है। आशा है कि आप अन्य भी आयुर्वेदीय ग्रन्थों के ऐसे सुन्दर अनुवाद प्रसिद्ध करने की प्रवृत्ति जारी रक्खेंगे।

विजयादशमी, संवत् १९९३
कालबादेवी रोड, मुम्बई

**वैद्य यादवजी त्रिकमजी आचार्य**

# निवेदन

क्व चाल्पविषया बुद्धिः क्व चायुर्वेदसागरः।
तितीर्षुर्दुस्तरं मोहादुडुपेनास्मि सागरम्॥
तथापि कृतवाग्द्वारे कार्येऽस्मिन् पूर्वसूरिभिः।
मणौ वज्रसमुत्कीर्णे सूत्रस्येवास्ति मे गतिः॥

सुश्रुतसंहिता आयुर्वेद का एक बहुत प्रसिद्ध, सर्वमान्य और मेरी समझ में सर्वोत्तम ग्रन्थ है। ऐसे सर्वांगसुन्दर ग्रन्थ पर टीका लिखने के लिये जितना अधिकार, अनुभव और पात्रत्व लेखक में होना आवश्यक है, उतना मुझ में नहीं है। परन्तु लाहौर के सुप्रसिद्ध संस्कृतपुस्तकालय के अध्यक्ष श्रीयुत मेहरचन्द्र लक्ष्मणदास जी ने जब आयुर्वेदसंसार में सुविख्यात, आयुर्वेदमार्तण्ड श्रीमान् यादवजी त्रिकमजी आचार्य जी से सुश्रुतसंहिता की टीका लिखने के लिये किसी योग्य लेखक को सूचित करने की प्रार्थना की तब आपने मेरा नाम सूचित किया; और मैंने भी 'आज्ञा गुरूणां ह्यविचारणीया' कविकुलगुरु इस की उक्ति के अनुसार सुश्रुतसंहिता की टीका लिखने का साहस किया। वास्तव में मेरा यह मत है कि इस समय प्राचीन परम्परा में पढ़े हुए धुरंधर विद्वान् वैद्य और पाश्चात्त्य परम्परा में पढ़े हुए आयुर्वेदप्रेमी तथा आयुर्वेदज्ञ भारतीय डाक्टर इनकी समिति के द्वारा आयुर्वेद के चरक, सुश्रुत और वाग्भट इन तीन ग्रन्थों के ऊपर अधिकृत टीका बननी चाहिये।

प्राचीन काल से लेकर अब तक सुश्रुतसंहिता की कई संस्कृत टीकाएँ, प्रान्तीय भाषाओं में अनुवाद तथा अंग्रेजी तर्जुमे हुए हैं। ये सब अपनी अपनी तरह से अच्छे होने पर भी विद्यार्थियों की दृष्टि से नहीं लिखे गये हैं। अतः संहिता पढ़ते समय विद्यार्थियों के सामने कई तरह की कठिनाइयाँ उपस्थित होती हैं। आयुर्वेद का अभ्यास करते समय इन कठिनाइयों से मैं पूर्णतया परिचित हुआ हूँ। इसलिये इस टीका में उनको दूर करने की मैंने यावच्छक्य चेष्टा की है।

प्रथम संहिता का मूल बड़े अक्षरों में दिया है। उसके बाद छोटे अक्षरों में उसीका सरल हिन्दी अनुवाद दिया है। मूल में जिन वाक्यों या शब्दों के लिये आधार नहीं है, परन्तु मूलार्थ स्पष्ट करने के लिये जिनकी आवश्यकता मालूम हुई, वे शब्द या वाक्य कोष्ठ ( ) में दिये गये हैं। इससे विद्यार्थियों को मूल में क्या है और अनुवाद की योग्य सिद्धि करने के लिये क्या अधिक लिखा गया है, उसका बोध हो जाता है। अनुवाद के पश्चात् जहाँ जहाँ आवश्यकता मालूम हुई, वहाँ वहाँ वक्तव्य भी दिया गया है। वक्तव्य में कठिन तथा गूढ़ शब्दों के अर्थ दिये हैं। अर्थसिद्धि के लिये चरक, सुश्रुत, वाग्भट, माधवनिदान, भावप्रकाश इत्यादि प्राचीन तथा प्रत्यक्षशारीर, सिद्धान्तनिदान इत्यादि अर्वाचीन ग्रन्थों के; डल्हण, चक्रपाणिदत्त, अरुणदत्त, इन्दु इत्यादि प्राचीन और हाराणचन्द्र आदि अर्वाचीन टीकाकारों के तथा कौटिलीय अर्थशास्त्र, सांख्यकारिका, योगसूत्र, स्मृति इत्यादि आयुर्वेदोपनीत ग्रन्थों के प्रमाण दिये हैं। मतमतान्तरों का उल्लेख करके जो मत मुझे उचित मालूम हुआ, उसकी सिद्धि भी उपर्युक्त ग्रन्थों के प्रमाणों के द्वारा की गई है। मूल में जहाँ अति संक्षेप है परन्तु आयुर्वेद के अन्य ग्रन्थों में जिसका विस्तार से वर्णन मिलता है, वहाँ उन ग्रन्थों के उद्धरण दिये हैं। स्थान स्थान पर सुखावबोध के लिये तुलनात्मक कोष्ठक दिये हैं। इस प्रकार मूल का उचित और विशद अर्थ करने के लिये प्राचीन ग्रन्थों में जो सामग्री मिलती है, वह यथास्थान व्यवस्थित रूप से वक्तव्य में इकट्ठी की गई है। इसके सिवाय आयुर्वैदिक पारिभाषिक शब्दों के लिये डाक्टरी पारिभाषिक शब्द दिये हैं, आयुर्वैदिक कल्पनाएँ डाक्टरी परिभाषा में प्रदर्शित की हैं, आयुर्वैदिक मतों का और गूढ आशयों का परीक्षण डाक्टरी और नव्य विज्ञान के अनुसार करके जहाँ दोनों का समन्वय हो सकता है वहाँ समन्वय करने की चेष्टा की गई है और जहाँ वास्तविक

विरोध है वहाँ पक्षपातरहित होकर विरोध प्रदर्शित किया है; आधुनिक विद्वानों ने आयुर्वेद के ऊपर परिश्रम करके ग्रन्थ के या लेख के रूप में जो कुछ भी संशोधनात्मक सामग्री प्रकाशित की है, उसका भी यथास्थान उचित परामर्श लिया है और आधुनिक विज्ञान के क्षेत्र में आयुर्वेद ने हजारों वर्ष पहले जो आश्चर्यजनक कमाई की है उसका गौरवपूर्ण उल्लेख किया है। संक्षेप में वक्तव्य में पूर्व और पश्चिम तथा प्राचीन और अर्वाचीन दोनों का सुन्दर सम्मिलन करने की चेष्टा की है। अन्त में इस प्रथम भाग के अन्तर्भूत सम्पूर्ण विषयों और शब्दों की विस्तृत संस्कृत-हिन्दी-शब्दानुक्रमणिका तथा विवरण और पर्याय के लिये प्रयुक्त समस्त अंग्रेजी शब्दों की सूची भी दी गई है, जिसकी सहायता से वैद्य तथा आयुर्वेदजिज्ञासु डाक्टर और अन्य विद्वान् लोग इस ग्रन्थ से यथेच्छ लाभ उठा सकते हैं।

इस टीका के लिखने में मुझे अनेक संस्कृत, अंग्रेजी, हिन्दी, मराठी, बंगाली ग्रन्थों से अमूल्य सहायता मिली है। अतः उन ग्रन्थकारों के प्रति कृतज्ञता प्रकट करना मैं अपना परम कर्तव्य समझता हूँ तथा परम श्रद्धेय आयुर्वेदमार्तण्ड यादवजी त्रिकमजी आचार्य जी के प्रति भी मैं कृतज्ञता प्रकट करता हूँ, जिन्होंने अपना अमूल्य समय देकर प्रस्तावना लिखने का कष्ट किया।

यह संभव नहीं कि इस टीका में त्रुटियाँ न हों। इसलिये अन्त में मैं विद्वान् चिकित्सकों और सहृदय पाठकों से नम्र निवेदन करता हूँ कि आप लोग कृपाकर हंसक्षीरन्यायेन दोषों की ओर दृष्टि न देकर गुणों को ग्रहण करें और लेखक का साहस बढ़ावें :—

संत-हंस गुण गहहिं पय, परिहरि वारि-विकार।

विजयादशमी, संवत् १९९३
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

**भास्कर गोविन्द घाणेकर**

श्रीः

# सुश्रुतसंहितायाः विषयानुक्रमणिका

## तृतीय अध्याय



## चतुर्थ अध्याय



## पांचवां अध्याय



## छठा अध्याय

## सातवां अध्याय



## आठवां अध्याय



## नवम अध्याय



## दशम अध्याय



## ग्यारहवां अध्याय

बारहवां अध्याय



तेरहवां अध्याय



चौदहवां अध्याय

## पन्द्रहवां अध्याय



## सोलहवां अध्याय

## बारहवां अध्याय



## तेरहवां अध्याय



## चौदहवां अध्याय

## बारहवां अध्याय



## तेरहवां अध्याय



## चौदहवां अध्याय

## बारहवां अध्याय



## तेरहवां अध्याय



## चौदहवां अध्याय

## बारहवां अध्याय



## तेरहवां अध्याय



## चौदहवां अध्याय

## पन्द्रहवां अध्याय



## सोलहवां अध्याय

## सत्ताईसवां अध्याय



## अठाईसवां अध्याय



## उनतीसवां अध्याय



## तीसवां अध्याय

## चौबीसवां अध्याय



## पच्चीसवां अध्याय



## छब्बीसवां अध्याय

### सत्ताईसवां अध्याय



### अठाईसवां अध्याय



### उनतीसवां अध्याय



### तीसवां अध्याय

## इकतीसवां अध्याय



## बत्तीसवां अध्याय



## तेतीसवां अध्याय



## चौंतीसवां अध्याय



## पैंतीसवां अध्याय

## छत्तीसवां अध्याय



## सैंतीसवां अध्याय

## अठतीसवां अध्याय



## उनतालीसवां अध्याय



## चालीसवां अध्याय



## एकतालीसवां अध्याय

## बयालीसवां अध्याय



## तेतालीसवां अध्याय



## चौवालीसवां अध्याय

## छयालीसवां अध्याय

**सूत्रस्थान समाप्त**

## निदानस्थान

### प्रथम अध्याय



### द्वितीय अध्याय

**सूत्रस्थान समाप्त**

## निदानस्थान

### प्रथम अध्याय



### द्वितीय अध्याय

**सूत्रस्थान समाप्त**

## निदानस्थान

### प्रथम अध्याय



### द्वितीय अध्याय

**सूत्रस्थान समाप्त**

## निदानस्थान

### प्रथम अध्याय



### द्वितीय अध्याय

**सूत्रस्थान समाप्त**

## निदानस्थान

### प्रथम अध्याय



### द्वितीय अध्याय

## तृतीय अध्याय



## चतुर्थ अध्याय



## पञ्चम अध्याय



## षष्ठ अध्याय

सप्तम अध्याय



अष्टम अध्याय



नवम अध्याय



दशम अध्याय

## पञ्चदश अध्याय



## षोडश अध्याय

## पञ्चदश अध्याय



## षोडश अध्याय

# शुद्धिपत्र

## सूत्रस्थान

| पृष्ठ | पार्श्व | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ९ | २ | ४६ | Deetetic | Dietetic |
| २० | २ | २५ | Heridity | Heredity |
| ,, | ,, | २६ | Diacteties | Dietetics |
| २१ | १ | ३६ | पश्चत | पश्चात् |
| २७ | १ | ७ | च का | चर्य का |
| २८ | २ | २० | Homiothermic | Homoio-thermic |
| २९ | १ | अंतिम | सूत्र चार में | सूत्र पाँच और छः में |
| ,, | २ | ३९ | सूत्र आठ में | सूत्र नौ में |
| ,, | २ | ४२ | सूत्र ९, १०, ११ में | सूत्र १०, ११, १२ में |
| ३३ | १ | ५ | Burn Geo | Burn Yeo |
| ३६ | १ | ४१ | Siqmoido Scope | Sigmoidoscope |
| ,, | ,, | ४७ | Herine | Hernia |
| ,, | ,, | ,, | Traenum | Fraenum |
| ,, | २ | २ | Caustie | Caustic |
| ,, | ,, | १८ | Pick lock | Scoop |
| ३७ | २ | २० | Tix | Fix |
| ,, | ,, | ३३ | Tarabeuf | Farabeuf |
| ३८ | १ | १७ | Torceps | Forceps |
| ,, | ,, | ३४ | ,, | ,, |
| ३९ | १ | २१ | Tistula | Fistula |
| ,, | २ | १२ | Boll | Ball |
| ,, | ,, | २७ | Canula | Cannula |
| ४० | १ | ३२ | Suetion | Suction |
| ,, | २ | २१ | Liver | Lever |
| ४६ | १ | ४२ | पोखे | पोरवे |
| ,, | २ | १३ | च(व)क्षा | च(व)क्षार |
| ४७ | २ | १७ | Scratted | Serrated |
| ,, | ,, | २२ | Cloded | Bladed |
| ५१ | १ | १४ | Scober | Scaber |
| ५५ | २ | २३ | नई है | नई नहीं है |
| ,, | ,, | २४ | नहीं मिलता है | मिलता है |
| ५६ | १ | ४ | Stethescope | Stethoscope |
| ५९ | १ | १ | श्रम | भ्रम |
| ,, | २ | १७ | सागर, गोटा | सागरगोटा |
| ६० | १ | अंतिम | करन | करना |
| ६२ | २ | २५ | Fseharatie | Escharotic |
| ,, | ,, | ३४ | Caloz | Ca $CO_3$ |
| ,, | ,, | ३६ | Cox | $CO_2$ |
| ६३ | २ | २२ | Sapponny | Saponi |
| ,, | ,, | ३५ | Chlnide | Chloride |
| ,, | ,, | ३९ | laste | Paste |

| पृष्ठ | पार्श्व | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ६४ | १ | ३९ | इक्कीस | सोलह |
| ,, | | १९ | क्लीब | क्लीव |
| ६५ | १ | ३६ | Poquilin | Paquelin |
| ६६ | २ | ६ | Distriaichiasis | Distichiasis |
| ६७ | १ | ३७ | पित्तप्रकृति | रक्तपित्ती |
| ७० | २ | १० | Humia | Humid |
| ,, | ,, | ३३ | शीतवातातपदग्ध | शीतवर्षानिलदग्ध |
| ,, | ,, | ३६ | कर्ण में खुले | कर्ण खुले |
| ७४ | १ | ८ | मुंह स्कन्ध | मुँह कर, और स्कन्ध |
| ७५ | १ | २६ | जलसंभन | जलसंभव |
| ७७ | २ | २४ | कार्यरक्त मज्जा | कार्य रक्तमज्जा |
| ८१ | १ | ३७ | १९२८ | १६२८ |
| ,, | ,, | ४४ | Moluntary muse | Involuntary muse |
| ८२ | १ | ३२ | वाल | बाल |
| ८३ | २ | २१ | Salls | Salts |
| ,, | ,, | ४२ | Scaray, Hacmephilia | Scurvy, Haemophilia |
| ८४ | १ | १४ | Hle $co_2$ | Hb $CO_2$ |
| ८५ | १ | २ | Conoalsions | Convulsions |
| ८६ | १ | १८ | Forsion | Torsion |
| ,, | २ | २५ | मालूम हो, प्रयोग | मालूम हो तो प्रयोग |
| ८७ | १ | ४४ | रक्तवाहिनियों | रक्त वाहिनियों |
| ९१ | १ | २८ | Scbaceous | Sebaceous |
| ९३ | १ | ३ | Bory tumove | Bony tumour |
| ,, | ,, | १३ | Borboryama | Borborygma |
| ,, | ,, | १६ | निरोध न होकर | निरोध होकर |
| ९५ | १ | ५ | Glacogen | Gly cogen |
| ९६ | १ | १ | आजं | आजं गुड |
| १०२ | २ | १८ | रक्त ( चि. २५ ) | ( चि. २५ ) |
| १०७ | १ | ३४ | शोध | शोथ |
| १०९ | २ | २९ | Pyosaplinx | Pyosalpinx |
| ११४ | २ | १८ | श्राम्यत् | श्राम्यत् |
| १२० | २ | १९ | Helisotherapy | Heliotherapy |
| १२३ | १ | ४३ | Virsu | Virus |
| १२७ | १ | १० | स्थाति | स्थाली |
| १३० | १ | २२ | प्राधान्य अन्य बंतलाने | प्राधान्य बतलाने |
| १३१ | १ | २ | Intericus | Entericus |
| १३२ | १ | ३६ | साधकाग्नि | साधकाग्नि |
| १३३ | १ | ४७ | नियम-न | नियमन |
| १३९ | १ | ४० | Prodrom | Prodrome |
| ,, | ,, | ४१ | Symplom | Symptom |

| पृष्ठ | पार्श्व | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| १४० | १ | २७ | संचयावस्था | संचयावस्था में |
| १४१ | २ | २ | Friterous | Fibrous |
| १४५ | १ | २१ | Lapri | Lepri |
| १४७ | २ | ४२ | आन्त्रपुच्छा शोथ | आन्त्रपुच्छशोथ |
| १४८ | १ | २ | Strangulatea hervia | Strangulated hernia |
| १४९ | १ | १६ | Consanguincous | Cosanguineous |
| ,, | २ | १४ | Knnown | Known |
| १५२ | १ | ४३, ४४ | इन जनपदोद्ध्वंसक..............मानते थे यह वाक्य अनावश्यक है। | |
| ,, | २ | ५ | Eondemic | Pandemic |
| ,, | ,, | ३६ | संबंध | संबंध में |
| १५६ | १ | अंतिम | –व्याधि | –(५) व्याधि |
| १५७ | १ | २३ | Epiglattitis | Epiglottitis |
| १६० | १ | ३७ | शोणितवर्णनीया-ध्यायोक्ता | शोणितवर्णनीया-ध्यायोक्तान् |
| १६२ | १ | ४२ | शरीर | शर |
| १६३ | २ | ५ | विरल | विरत |
| १६६ | १ | ४६ | Ocsophagus | Oesophagus |
| १६७ | १ | २८ | न कर्तव्यं | कर्तव्यं |
| ,, | ,, | ३१ | अर्थ | अर्थ में |
| १६८ | २ | ३२ | Coccum | Coecum |
| ,, | १ | ४४ | Ocsophagoscope | Oesophagoscope |
| १६९ | १ | अंतिम | Asphysia | Asphyxia |
| १७२ | १ | १५ | धमर्थि | धर्मार्थ |
| ,, | २ | १८ | स्वसंवेधन | स्वसंवेद्य |
| १७४ | २ | २७ | सामाम्य | सामान्य |
| १७५ | १ | २६ | ( ल्हण ) | ( डल्हण ) |
| १८३ | १ | १८ | Apnoca | Apnoea |
| ,, | ,, | २६ | Biats | Biot's |
| १८६ | २ | २५ | वर्जित | वर्णित |
| १९२ | २ | ४३ | श्लोक संदर्भ | अर्थ संदर्भ |
| १९५ | १ | २५ | जाय चौरासी | जाय तो वह चौरासी |
| ,, | २ | २३ | शरीर | शारीर |
| १९८ | १ | ६ | रोग में | रोग |
| २०० | १ | ३० | Meisor | Incisor |
| ,, | २ | १८ | ( मध्यमायु ) | ( मध्य वय ) |
| २०६ | १ | ३८ | उत्सादन द्रव्य | अवसादन द्रव्य |
| २०९ | १ | ३६ | Frutiscens | Frutescens |
| २१० | १ | २७ | Lougifolia | Longi folia |
| ,, | ,, | ३० | पायरचूर | पाथरचूर |
| २१० | २ | १२ | Flabellifrmis | Flabelliformis |
| ,, | ,, | २६ | Symflocos | Symplocos |
| ,, | ,, | ३० | Clerodendrov | Clerodendron |
| २११ | २ | ४१ | Fatamarsi | Jatamansi |
| २१२ | २ | १ | Coneinna | Concinna |
| ,, | ,, | ३ | Igomoea | Ipomoea |

| पृष्ठ | पार्श्व | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| २१३ | १ | ३४ | Sulhhide | Sulphide |
| ,, | २ | २३ | Tsl | Fl |
| २१४ | १ | ८ | मघूक | मधूक |
| ,, | २ | १५ | Tafmeualia | Terminalia |
| २१५ | २ | ४ | Stereosp | Stereosp |
| ,, | ,, | ५ | armum Swaveo-lens | ermum Suaveo-lens |
| २१७ | १ | २ | Concinra | Concinna |
| ,, | ,, | ६ | Pescaprac | Pescaprae |
| ,, | ,, | १५ | Hali | Heli |
| ,, | २ | ३८ | Boerhaavia | Boerhavia |
| २२२ | २ | १४ | Sugareoatid | Sugar-coated |
| २२५ | १ | १७ | Empherical | Empirical |
| ,, | ,, | २३ | ,, | ,, |
| २२९ | १ | १ | ८३ | ६३ |
| २३३ | १ | १ | Maeraci | Macraei |
| २४५ | २ | ३८ | निधारक | नितारक |
| २४६ | १ | १६ | गलगण्डश्वयथु | गलगण्ड श्वयथु |
| ,, | ,, | ४५ | चुंबक | चुंबल |
| २५० | १ | ४ | है। संसार | है कि संसार |
| ,, | २ | २० | किया गया | पर किया गया |
| ,, | ,, | २९ | Anti toxie | Anti toxic |
| २५२ | १ | २ | Morganic | Inorganic |
| ,, | ,, | ३ | नष्ट हो | नष्ट होने से हो |
| ,, | २ | १२ | इनमें | इनके |
| २५९ | १ | ११ | Acidosie | Acidosis |
| २६९ | १ | ३ | Phascolus | Phaseolus |
| ,, | ,, | ५ | Rocule | Eocule |
| २७० | १ | ३८ | Hordcum | Hordeum |
| ,, | २ | १ | ,, | ,, |
| २७३ | १ | १२ | हरिण ( सफेद ) | हरिण ( ताम्र ) |
| २७९ | २ | १६ | धारण | ( साधारण ) |
| २८३ | २ | ३१ | Phyllamthus | Phyllanthus |
| २८४ | १ | ६ | तृणशन्य | तृणशून्य |
| ,, | ,, | २० | तौवरक | आरुष्कर और तौवरक |
| ,, | २ | १६ | कक्कोलक | कङ्कोलक |
| २८७ | २ | २१ | Expcatorant | Expectorant |
| २८९ | १ | ८ | Anthalmintica | Anthelmintica |
| ,, | ,, | १२ | उसबूक | उरूबक |
| २९१ | २ | २५ | Hysoor | Kysoor |
| ,, | ,, | २६ | Aculcata | Aculeata |
| २९२ | १ | २६ | सार्थक | सार्थ |
| २९९ | १ | १ | शरी | शरीर |
| ३०५ | १ | ३२ | तरह से भोजन | तरह से। भोजन |
| ३०६ | १ | ३१ | विकृति | विकृत |
| ३१३ | २ | १५ | Ptylin | Ptyalin |
| ,, | ,, | ४१ | Invertose | Invertase |

# शुद्धिपत्र

## सूत्रस्थान

| पृष्ठ | पार्श्व | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ९ | २ | ४६ | Deetetic | Dietetic |
| २० | २ | २५ | Heridity | Heredity |
| ,, | ,, | २६ | Diacteties | Dietetics |
| २१ | १ | ३६ | पश्चत | पश्चात् |
| २७ | १ | ७ | च का | चर्य का |
| २८ | २ | २० | Homiothermic | Homoio-thermic |
| २९ | १ | अंतिम | सूत्र चार में | सूत्र पाँच और छः में |
| ,, | २ | ३९ | सूत्र आठ में | सूत्र नौ में |
| ,, | २ | ४२ | सूत्र ९, १०, ११ में | सूत्र १०, ११, १२ में |
| ३३ | १ | ५ | Burn Geo | Burn Yeo |
| ३६ | १ | ४१ | Siqmoido Scope | Sigmoidoscope |
| ,, | ,, | ४७ | Herine | Hernia |
| ,, | ,, | ,, | Traenum | Fraenum |
| ,, | २ | २ | Caustie | Caustic |
| ,, | ,, | १८ | Pick lock | Scoop |
| ३७ | २ | २० | Tix | Fix |
| ,, | ,, | ३९ | Tarabeuf | Farabeuf |
| ३८ | १ | १७ | Torceps | Forceps |
| ,, | ,, | ३४ | ,, | ,, |
| ३९ | १ | २१ | Tistula | Fistula |
| ,, | २ | १२ | Boll | Ball |
| ,, | ,, | २७ | Canula | Cannula |
| ४० | १ | ३२ | Suetion | Suction |
| ,, | २ | २१ | Liver | Lever |
| ४६ | १ | ४२ | पोखे | पोरवे |
| ,, | २ | १३ | च(व)क्धा | च(व)क्धार |
| ४७ | २ | १७ | Scratted | Serrated |
| ,, | ,, | २२ | Cloded | Bladed |
| ५१ | १ | १४ | Scober | Scaber |
| ५५ | २ | २३ | नई है | नई नहीं है |
| ,, | ,, | २४ | नहीं मिलता है | मिलता है |
| ५६ | १ | ४ | Stethescope | Stethoscope |
| ५९ | १ | १ | श्रम | भ्रम |
| ,, | २ | १७ | सागर, गोटा | सागरगोटा |
| ६० | १ | अंतिम | करन | करना |
| ६२ | २ | २५ | Fseharatie | Escharotic |
| ,, | ,, | ३४ | Caloz | Ca $CO_3$ |
| ,, | ,, | ३६ | Cox | $CO_2$ |
| ६३ | २ | २२ | Sapponny | Saponi |
| ,, | ,, | ३५ | Chlnide | Chloride |
| ,, | ,, | ३९ | laste | Paste |
| ६४ | १ | ३९ | इक्कीस | सोलह |
| ,, | | १६ | क्कीब | क्लीब |
| ६५ | १ | ३६ | Poquilin | Paquelin |
| ६६ | २ | ६ | Distriaichiasis | Distichiasis |
| ६७ | १ | ३७ | पित्तप्रकृति | रक्तपित्ती |
| ७० | २ | १० | Humia | Humid |
| ,, | ,, | ३३ | शीतवातातपदग्ध | शीतवर्षानिलदग्ध |
| ,, | ,, | ३६ | कर्ण में खुले | कर्ण खुले |
| ७४ | १ | ८ | मुंह स्कन्ध | मुँह कर, और स्कन्ध |
| ७५ | १ | २६ | जलसंभन | जलसंभत्र |
| ७७ | २ | २४ | कार्यरक्त मज्जा | कार्य रक्तमज्जा |
| ८१ | १ | ३७ | १९२८ | १६२८ |
| ,, | ,, | ४४ | Moluntary muse | Involuntary muse |
| ८२ | १ | ३२ | वाल | बाल |
| ८३ | २ | २१ | Salls | Salts |
| ,, | ,, | ४२ | Scaray, Hacmephilia | Scurvy, Haemophilia |
| ८४ | १ | १४ | Hle $co_2$ | Hb $CO_2$ |
| ८५ | १ | २ | Conoalsions | Convulsions |
| ८६ | १ | १८ | Forsion | Torsion |
| ,, | २ | २५ | मालूम हो, प्रयोग | मालूम हो तो प्रयोग |
| ८७ | १ | ४४ | रक्तवाहिनियों | रक्त वाहिनियों |
| ९१ | १ | २८ | Scbaceous | Sebaceous |
| ९३ | १ | ३ | Bory tumove | Bony tumour |
| ,, | ,, | १३ | Borboryama | Borborygma |
| ,, | ,, | १६ | निरोध न होकर | निरोध होकर |
| ९५ | १ | ५ | Glacogen | Gly cogen |
| ९६ | १ | १ | आजं | आजं गुड |
| १०२ | २ | १८ | रक्त ( चि. २५ ) | ( चि. २५ ) |
| १०७ | १ | ३४ | शोध | शोथ |
| १०६ | २ | २९ | Pyosaplinx | Pyosalpinx |
| ११४ | २ | १८ | श्राम्यत् | भ्राम्यत् |
| १२० | २ | १९ | Helisotherapy | Heliotherapy |
| १२३ | १ | ४३ | Virsu | Virus |
| १२७ | १ | १० | स्थाति | स्थाली |
| १३० | १ | २२ | प्राधान्य अन्य बंतलाने | प्राधान्य बतलाने |
| १३१ | १ | २ | Intericus | Entericus |
| १३२ | १ | ३६ | साधकाग्नि | साधकाग्नि |
| १३३ | १ | ४७ | नियम-न | नियमन |
| १३९ | १ | ४० | Prodrom | Prodrome |
| ,, | ,, | ४१ | Symplom | Symptom |

| पृष्ठ | पार्श्व | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| १४० | १ | २७ | संचयावस्था | संचयावस्था में |
| १४१ | २ | २ | Friterous | Fibrous |
| १४५ | १ | २१ | Lapri | Lepri |
| १४७ | २ | ४२ | आन्त्रपुच्छा शोथ | आन्त्रपुच्छशोथ |
| १४८ | १ | २ | Strangulatea hervia | Strangulated hernia |
| १४९ | १ | १६ | Consanguincous | Cosanguineous |
| ,, | २ | १४ | Knnown | Known |
| १५२ | १ | ४३, ४४ | इन जनपदोद्ध्वंसक..............मानते थे यह वाक्य अनावश्यक है। | |
| ,, | २ | ५ | Eondemic | Pandemic |
| ,, | ,, | ३६ | संबंध | संबंध में |
| १५६ | १ | अंतिम | –व्याधि | –(५) व्याधि |
| १५७ | १ | २३ | Epiglattitis | Epiglottitis |
| १६० | १ | ३७ | शोणितवर्णानीया-ध्यायोक्ता | शोणितवर्णानीया-ध्यायोक्तान् |
| १६२ | १ | ४२ | शरीर | शर |
| १६३ | २ | ५ | विरल | विरत |
| १६६ | १ | ४६ | Ocsophagus | Oesophagus |
| १६७ | १ | २८ | न कर्तव्यं | कर्तव्यं |
| ,, | ,, | ३१ | अर्थ | अर्थ में |
| १६८ | २ | ३२ | Coccum | Coecum |
| ,, | १ | ४४ | Ocsophagoscope | Oesophagoscope |
| १६९ | १ | अंतिम | Asphysia | Asphyxia |
| १७२ | १ | १५ | धमर्थि | धर्मार्थे |
| ,, | २ | १८ | स्वसंवेधन | स्वसंवेद्य |
| १७४ | २ | २७ | सामाम्य | सामान्य |
| १७५ | १ | २६ | ( ल्हण ) | ( डल्हण ) |
| १८३ | १ | १८ | Apnoca | Apnoea |
| ,, | ,, | २६ | Biats | Biot's |
| १८६ | २ | २५ | वर्जित | वर्णित |
| १९२ | २ | ४३ | श्लोक संदर्भ | अर्थ संदर्भ |
| १९५ | १ | २५ | जाय चौरासी | जाय तो वह चौरासी |
| ,, | २ | २३ | शरीर | शारीर |
| १९८ | १ | ६ | रोग में | रोग |
| २०० | १ | ३० | Meisor | Incisor |
| ,, | २ | १८ | ( मध्यमायु ) | ( मध्य वय ) |
| २०६ | १ | ३८ | उत्सादन द्रव्य | अवसादन द्रव्य |
| २०९ | १ | ३६ | Frutiscens | Frutescens |
| २१० | १ | २७ | Lougifolia | Longi folia |
| ,, | ,, | ३० | पायरचूर | पाथरचूर |
| २१० | २ | १२ | Flabellifrmis | Flabelliformis |
| ,, | ,, | २६ | Symflocos | Symplocos |
| ,, | ,, | ३० | Clerodendrov | Clerodendron |
| २११ | २ | ४१ | Fatamarsi | Jatamansi |
| २१२ | २ | १ | Coneinna | Concinna |
| ,, | ,, | ३ | Igomoea | Ipomoea |
| २१३ | १ | ३४ | Sulhhide | Sulphide |
| ,, | २ | २३ | Tsl | Fl |
| २१४ | १ | ८ | मघूक | मधूक |
| ,, | २ | १५ | Tafmeualia | Terminalia |
| २१५ | २ | ४ | Stereosp | Sterc[illegible]p |
| ,, | ,, | ५ | armum Swaveo-lens | ermum Suaveo-lens |
| २१७ | १ | २ | Concinra | Concinna |
| ,, | ,, | ६ | Pescaprac | Pescaprae |
| ,, | ,, | १५ | Hali | Heli |
| ,, | २ | ३८ | Boerhaavia | Boerhavia |
| २२२ | २ | १४ | Sugareoatid | Sugar-coated |
| २२५ | १ | १७ | Empherical | Empirical |
| ,, | ,, | २३ | ,, | ,, |
| २२९ | १ | १ | ८३ | ६३ |
| २३३ | १ | १ | Maeraci | Macraei |
| २४५ | २ | ३८ | निधारक | नितारक |
| २४६ | १ | १६ | गलगण्डश्वयथु | गलगण्ड श्वयथु |
| ,, | ,, | ४५ | चुंबक | चुंबल |
| २५० | १ | ४ | है। संसार | है कि संसार |
| ,, | २ | २० | किया गया | पर किया गया |
| ,, | ,, | २९ | Anti toxie | Anti toxic |
| २५२ | १ | २ | Morganic | Inorganic |
| ,, | ,, | ३ | नष्ट हो | नष्ट होने से हो |
| ,, | २ | १२ | इनमें | इनके |
| २५९ | १ | ११ | Acidosie | Acidosis |
| २६९ | १ | ३ | Phascolus | Phaseolus |
| ,, | ,, | ५ | Rocule | Eocule |
| २७० | १ | ३८ | Hordcum | Hordeum |
| ,, | २ | १ | ,, | ,, |
| २७३ | १ | १२ | हरिण ( सफेद ) | हरिण ( ताम्र ) |
| २७९ | २ | १६ | धारण | ( साधारण ) |
| २८३ | २ | ३१ | Phyllamthus | Phyllanthus |
| २८४ | १ | ६ | तृणशन्य | तृणशून्य |
| ,, | ,, | २० | तौवरक | आरुष्कर और तौवरक |
| ,, | २ | १६ | कक्कोलक | कङ्कोलक |
| २८७ | २ | २१ | Expcatorant | Expectorant |
| २८९ | १ | ८ | Anthalmintica | Anthelmintica |
| ,, | ,, | १२ | उसबूक | उरूबक |
| २९१ | २ | २५ | Hysoor | Kysoor |
| ,, | ,, | २६ | Aculcata | Aculeata |
| २९२ | १ | २६ | सार्थक | सार्थ |
| २९९ | १ | १ | शरी | शरीर |
| ३०५ | १ | ३२ | तरह से भोजन | तरह से। भोजन |
| ३०६ | १ | ३१ | विकृति | विकृत |
| ३१३ | २ | १५ | Ptylin | Ptyalin |
| ,, | ,, | ४१ | Invertose | Invertase |

| पृष्ठ | पार्श्व | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ३१४ | २ | ३१ | मत | मल |

## निदानस्थान

| पृष्ठ | पार्श्व | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|
| ३१८ | १ | १३ | स्पशशब्द गुण युक्त | स्पर्श शब्द गुण युक्त |
| ३२१ | २ | ३३ | अनघुल | अनघुल |
| ३२४ | २ | २० | आज्ञेप उत्पन्न | आक्षेप (पृष्ठ ८५) उत्पन्न |
| ,, | ,, | ४३ | Motar | Motor |
| ३३३ | २ | ३१ | का या थक्का | का थक्का या |
| ३३४ | १ | ३० | Interval | Internal |
| ३३७ | २ | ५ | स्रोतोस्र | स्रोतसों |
| ,, | ,, | २७ | प्रणाली फो | प्रणाली को |
| ३४४ | १ | २७ | Ecaczeme | Eczema |
| ३४५ | १ | १ | Leery | Very |
| ३५१ | १ | २ | Alkolincurin | Alkaline urine |
| ३५५ | २ | ४४ | पीछे ८१ पर | पीछे पृष्ठ ८१ पर |
| ३५९ | २ | १७ | महासिराओं | महासिरा |
| ३६१ | १ | ४ | Oroxytocics | Or oxytocics |
| ३६१ | २ | ७ | अपरा गर्भाशय | अपरा की गर्भाशय |
| ३६२ | २ | ३५ | asynelitism | Asynclitism |
| ३६३ | १ | ४१ | Clorie | Clonic |
| ,, | २ | ३७ | जमीन से | जमीन पर |
| ,, | ,, | ३९ | गर्भजन्य | गर्भजन्म |
| ३६४ | २ | ३९ | चार महीने का | चार सप्ताह का |
| ,, | ,, | ४० | कालप्रसर | कालप्रसव |
| ३७० | २ | ४४ | गुल्मविद्रधि | गुल्म विद्रधि |
| ३७२ | १ | २ | Tramatic | Traumatic |
| ३७३ | १ | २ | Tavlor's | Taylor's |
| ३७७ | १ | १२ | Sebaccous | Sebaceous |
| ,, | ,, | १३ | ,, | ,, |
| ,, | ,, | ४२ | wrism | urism |
| ३७९ | २ | ४६ | घूम | घूस |
| ३८४ | १ | २७ | यदि वृषणवृद्धि | वृषणवृद्धि |
| ,, | २ | ३५ | कुरण्डप्रकोप | अण्डप्रकोप |
| ३९५ | १ | ३१ | दोनों के | दानों के |
| ३९७ | १ | २८ | साधारण मसूरिका | साधारण रोमान्तिका |
| ,, | ,, | ३१ | श्वसनास्थान | श्वसनसंस्थान |

**नोट**—ग्रन्थ को इस शुद्धिपत्र के अनुसार प्रथम शुद्ध करके पढ़ने की कृपा करें।

श्रीः ।

# सुश्रुतसंहिता ।

## सूत्रस्थानम् ।

### प्रथमोऽध्यायः ।

अथातो वेदोत्पत्तिमध्यायं व्याख्यास्यामः, यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः सुश्रुताय ॥१॥

ग्रन्थ के प्रारम्भ में आयुर्वेदोत्पत्ति नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं, जैसे श्री धन्वन्तरि भगवान् ने सुश्रुत के प्रति वर्णन किया ॥१॥

**वक्तव्य**—यहां वेद शब्द के पहले आयुः शब्द लुप्त समझना चाहिये। इस प्रकार आयुर्वेद के लिये वेद शब्द का प्रयोग बहुत होता है।

प्राणाचार्यं बुधस्तस्माद्धीमन्तं वेदपारगम् ॥ (चरक)

प्राणाचार्यं वेदपारं प्रयातम्। (अ० संग्रह)

आयुर्वेद अनादि और शाश्वत है, अतः उसकी नवीन उत्पत्ति नहीं हो सकती। उत्पत्ति का अर्थ केवल अभिव्यक्ति है और आयुर्वेद में जहां आयुर्वेदोत्पत्ति शब्द प्रयोग होता है वहां उत्पत्ति का यही अर्थ करना चाहिये। चरक-संहिता में लिखा है—सोऽयमायुर्वेदः शाश्वतो निर्दिश्यते अनादित्वात्, स्वभावसंसिद्धलक्षणत्वात्, भावस्वभावनित्यत्वाच्च । न ह्यायुर्वेदस्याभूत्वोत्पत्तिरुपलभ्यते, अन्यत्रावबोधोपदेशाभ्याम् । एतद्वै द्वयमधिकृत्योत्पत्तिमुपदिशन्त्येके। (सूत्रस्थान अ० ३०)

आयुर्वेद एक अत्यन्त प्राचीन चिकित्साशास्त्र है। भारतीयों की दृष्टि से आयुर्वेद अनादि है, जिस की केवल अभिव्यक्ति ब्रह्मदेव प्रत्येक सृष्टि के प्रारम्भ में किया करते हैं। इस आयुर्वेद में अत्यन्त प्राचीन काल से कायचिकित्सा और शल्यचिकित्सा नामक चिकित्सा के दो संप्रदाय प्रचलित हैं। प्रथम संप्रदाय महर्षि आत्रेय के नाम से और द्वितीय संप्रदाय भगवान् धन्वन्तरि के नाम से प्रसिद्ध है। प्रत्येक संप्रदाय के आचार्यों ने कई ग्रन्थ निर्माण किये थे। इन में से अधिकांश ग्रन्थ आज अनुपलब्ध हैं। उपलब्ध ग्रन्थों में चरक-संहिता आत्रेय संप्रदाय का और सुश्रुत-संहिता धन्वन्तरि संप्रदाय का प्रधान ग्रंथ है। भगवान् धन्वन्तरि से महर्षि सुश्रुत जी ने शल्य-प्रधान आयुर्वेद की शिक्षा प्राप्त कर जो ग्रंथ निर्माण किया था उसका नाम सुश्रुत तंत्र था। महर्षि सुश्रुत विश्वामित्र के पुत्र थे। सुश्रुत का काल निश्चित करने के लिये कोई ठीक साधन नहीं है। आधुनिक पुराण-शास्त्रविदों का यह मत है कि सुश्रुत का काल ख्रिस्तपूर्व एक हजार साल से कम नहीं हो सकता। परन्तु आज जो सुश्रुत-संहिता उपलब्ध है वह यद्यपि सुश्रुत के नाम पर प्रसिद्ध है तथापि वह सुश्रुत-प्रणीत मूल संहिता नहीं है। इसके कई प्रमाण उपलब्ध सुश्रुत-संहिता में मिलते हैं।

(१) कहीं कहीं ग्रंथारंभ में निम्न पाठ मिलता है—

नमो ब्रह्मप्रजापत्यश्विवलभिद्धन्वन्तरिसुश्रुतप्रभृतिभ्यः ॥

उपलब्ध संहिता मूल सुश्रुत-प्रणीत होती तो ग्रंथारंभ में सुश्रुत को प्रणाम करने की कोई आवश्यकता नहीं थी।

(२) मूल सुश्रुत तंत्र के कई पाठ वृद्ध सुश्रुत के नाम से सर्वांगसुंदरी, व्याख्या मधुकोश, व्याख्या कुसुमावलि, निबंध संग्रह, तोडरानन्द, भावप्रकाश इत्यादि ग्रंथों में उद्धृत किये हैं जो उपलब्ध सुश्रुत-संहिता में नहीं मिलते हैं।

(३) इस अध्याय के पहले सूत्र पर टीका लिखते हुए डल्हणाचार्य कहते हैं—

यत्र यत्र परोक्षे लिट्प्रयोगस्तत्र तत्रैव प्रतिसंस्कर्तृसूत्रं ज्ञातव्यम्। प्रतिसंस्कर्ताऽपीह नागार्जुन एव ॥

(४) सुश्रुत-संहिता के प्रथम, तृतीय और चतुर्थ अध्याय में संहिता के केवल एक सौ बीस अध्याय और पांच स्थान लिखे हैं। उत्तर तंत्र का उल्लेख स्वतंत्र किया है।

बीजं चिकित्सितस्यैतत्समासेन प्रकीर्तितम्।
सविंशमध्यायशतमस्य व्याख्या भविष्यति ॥

तच्च सविंशमध्यायशतं पंचसु स्थानेषु। तत्र सूत्रनिदानशारीरचिकित्सितकल्पेषु अर्थवशात् संविभज्य उत्तरे तंत्रे शेषानर्थान् व्याख्यास्यामः।

इससे यह स्पष्ट है कि उत्तरतंत्र को किसी ने बाद में इस संहिता में समाविष्ट किया है।

(५) पंचम स्थान के अंत में आयुर्वेद का महत्त्व वर्णन कर संहिता की समाप्ति के सूचक श्लोक मिलते हैं।

(६) उत्तर तंत्र के प्रारम्भ में निमि नामक अन्य ऋषि का निर्देश किया है। वस्तुतः सुश्रुत-संहिता में भगवान् धन्वन्तरि के सिवाय अन्य किसी का भी निर्देश नहीं होना चाहिये। चूंकि सुश्रुतादि ऋषि भगवान् धन्वन्तरि के पास आयुर्वेद की शिक्षा प्राप्त करने के लिये गये थे। इस से यह मालूम होता है कि मूल सुश्रुत, जो शल्य-प्रधान था, की पूर्ति करने के लिये अन्य अंगयुक्त उत्तरतंत्र किसी ने इस में समाविष्ट कर दिया।

उपर्युक्त प्रमाणों से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि आज की सुश्रुत-संहिता मूल सुश्रुत तंत्र की प्रतिसंस्कृत आवृत्ति है। यह संस्करण नागार्जुन नामक आचार्य के द्वारा हुआ है ऐसी किंवदन्ति प्राचीन काल से प्रचलित थी जिस का जिक्र डल्हणाचार्य ने अपनी पहले अध्याय के पहले ही सूत्र की टीका में किया है।

भारतवर्ष में सिद्ध नागार्जुन, बौद्ध नरपति नागार्जुन और महायान प्रतिष्ठापक नागार्जुन नामक अनेक नागार्जुन हो चुके हैं। इन में से महायान प्रतिष्ठापक बौद्ध नागार्जुन ने सुश्रुत का प्रतिसंस्करण किया—ऐसा कुछ विद्वानों का मत है। यह नागार्जुन दो हजार साल के पहले था। इस से यह सिद्ध है कि आज की उपलब्ध सुश्रुत-संहिता कम से कम दो हजार साल की पुरानी है।

इस सूत्र की टीका में डल्हण सूत्र के चार प्रकार लिखते हैं—

(१) शिष्यसूत्रम्। उदाहरण—

वायोः प्रकृतिभूतस्य व्यापन्नस्य च लक्षणम्।
स्थानं कर्म च रोगांश्च वदस्व वदतांवर॥

(२) गुरुसूत्रम्। उदाहरण—

देहे विचरतस्तस्य लक्षणानि निबोध मे।

(३) एकीयसूत्रम्। उदाहरण—

तत्र लोहितकपिलपाण्डुपीतनीलशुक्लेष्ववनिप्रदेशेषु मधुराम्ललवणकटुतिक्तकषायाणि यथासंख्यमुदकानि भवन्ति इत्येके भाषन्ते॥

(४) प्रतिसंस्कर्तृसूत्रम्। उदाहरण—

यथोवात्र भगवान् धन्वन्तरिः।

लक्षण—यत्र यत्र परोक्षे लिट्प्रयोगस्तत्र तत्र प्रतिसंस्कर्तृसूत्रं ज्ञातव्यम्।

चक्रपाणिदत्त चरक की अपनी टीका में चार प्रकार के सूत्रों का उल्लेख करके लिखते हैं कि यद्यपि सूत्र चार प्रकार के होते हैं तथापि उन के प्रणेताओं को भिन्न भिन्न मानने की आवश्यकता नहीं है। एक ही मनुष्य भिन्न भिन्न प्रकार की भूमिका लेकर भिन्न भिन्न प्रकार के सूत्र निर्माण करता है। इसलिये चरक-संहिता में मिलने वाले सब सूत्र अग्निवेश प्रणीत और सुश्रुत में मिलने वाले सब सूत्र सुश्रुत प्रणीत समझने चाहिएं।

'अनेन न्यायेन चरकेऽपि प्रतिसंस्कर्तृसूत्रपक्षे लिङ्विधिर्नास्ति। तस्माच्चरकेऽग्निवेशः सुश्रुते सुश्रुत एव सूत्राणां प्रणेता क्वचित् किंचिदर्थं स्तोतुं निंदितुं वा आख्यायिकारूपं पुराकल्पं प्रदर्शयन् किमपि सूत्रं गुरूक्तानुवादरूपतया किमप्येकीयमतानुवादरूपतया लिखति॥ (विशेष विवरण के लिये चरक सूत्र स्थान अध्याय १ में 'इति ह स्माह भगवानात्रेयः' सूत्र की टीका देखो)

**अथ खलु भगवन्तममरवरमृषिगणपरिवृतमाश्रमस्थं काशिराजं दिवोदासं धन्वन्तरिमौपधेनववैतरणौरभ्रपौष्कलावतकरवीर्यगोपुररक्षितसुश्रुतप्रभृतय ऊचुः॥२॥**

एक समय ऋषिगणों से परिवेष्टित अपने आश्रम* में विराजमान देवश्रेष्ठ काशिराज दिवोदास भगवान् धन्वन्तरि जी से औपधेनव, वैतरण, औरभ्र, पौष्कलावत, करवीर्य, गोपुररक्षित, सुश्रुत प्रभृति ऋषि पूछने लगे॥२॥

वक्तव्य—समस्तैश्वर्य माहात्म्य यशः श्रीकामार्थ प्रयत्न युक्त जो होता है, उसे भगवान् कहते हैं। यथा—

ऐश्वर्यस्य समग्रस्य वीर्यस्य यशसः श्रियः।
ज्ञानवैराग्ययोश्चैव षण्णां भग इतीङ्गना॥ (विष्णुपुराण)

किंवा—उत्पत्तिं प्रलयं चैव भूतानामागतिं गतिम्।
वेत्ति विद्यामविद्यां च स वाच्यो भगवानिति॥

धन्वन्तरि की योग्यता, सर्वज्ञता और विश्वसनीयता प्रदर्शित करने के लिये भगवान् विशेषण प्रयुक्त किया गया है।

शस्त्र-चिकित्सा में जो पारंगत है वह धन्वन्तरि कहलाता है। धन्वं शल्यशास्त्रम् तस्य अन्तं पारम् इयर्ति गच्छतीति धन्वन्तरिः।

सुश्रुतप्रभृतयः—भगवान् धन्वन्तरि के पास शल्यशास्त्र पढ़ने के लिये जो ऋषि गये थे उनकी संख्या सात से अधिक थी यह बतलाने के लिये प्रभृति शब्द का उपयोग किया गया है। उन में जो महत्त्व के या नाम ग्रहण योग्य ऋषि रहे उनके नाम यहां दिये हैं। जो विशेष महत्त्व के नहीं थे, उन सबों का समावेश प्रभृति शब्द में किया है। प्रभृति शब्द से 'भोजादयः' तथा 'निमिकाङ्कायनगार्ग्यगालवाः' ऐसा अपना और दूसरे का मत डल्हण ने टीका में दिया है। गोपुररक्षित नाम से कोई गोपुर और रक्षित ऐसे दो ऋषि मानते हैं।

**भगवन्! शारीरमानसागन्तुव्याधिभिर्विविधवेदनाभिघातोपद्रुतान् सनाथानप्यनाथवद्विचेष्टमानान् विक्रोशतश्च मानवानभिसमीक्ष्य मनसि नः पीडा भवति; तेषां सुखैषिणां रोगोपशमार्थमात्मनश्च प्राणयात्रार्थं प्रजाहितहेतोरायुर्वेदं श्रोतुमिच्छाम इहोपदिश्यमानम्॥३॥**

हे भगवन्! शारीर, मानस और आगंतुक रोगों से, नाना प्रकार की पीड़ा के क्लेश से दुःखित और धन मित्रादिक वस्तुओं की अनुकूलता होते हुए भी दीन असहाय की भांति तड़फते और विलाप करते हुए मनुष्यों को देखकर हमारे मन में दुःख होता है। अतः उन आरोग्याभिलाषी रोगियों की रोग-शांति के लिये प्रजा-कल्याणार्थ और हमारे स्वास्थ्यरक्षण के लिये आप यहां आयुर्वेद का जो उपदेश किया करते हैं उसे श्रवण करने की हम सब इच्छा करते हैं॥३॥

वक्तव्य—शारीर, मानस, आगंतुक और स्वाभाविक ऐसे व्याधियों के चार प्रकार इसी अध्याय में आगे लक्षणों के साथ बतलाये गये हैं। इन में से केवल तीनों का ही यहां

* टीकाकारों ने 'वानप्रस्थाश्रम में विराजमान' ऐसा अर्थ किया है।

निर्देश सहेतुक किया है। कारण यह है कि केवल तीनों प्रकार के रोगों की चिकित्सा यानि उपायों द्वारा प्रतिकार हो सकता है। अर्थात् आयुर्वेद की अधिकार-मर्यादा इन तीनों पर ही है। इसी अर्थ से चरक-संहिता में लिखा है—

त्रयो रोगा इति–निजाऽऽगन्तुमानसाः। (सूत्रस्थान अ० ११)

स्वाभाविक रोगों की चिकित्सा असंभव होने के कारण उनका निर्देश यहां नहीं किया।

कालस्य परिणामेन जरामृत्युनिमित्तजाः।
रोगाः स्वाभाविका दृष्टाः स्वभावो निष्प्रतिक्रियः ॥ (चरकशा. अ० १)

परंतु कहीं कहीं 'शारीरमानसागन्तुस्वाभाविकैर्व्याधिभिः' ऐसा भी पाठ मिलता है। वहां स्वाभाविक रोग का अर्थ अकाल कृत स्वाभाविक रोग समझना चाहिये। व्याधिसमुद्देशीय ( सू. सू. अ० २४ ) अध्याय में लिखा है—

स्वभावबलप्रवृत्ताः क्षुत्पिपासाजरामृत्युनिद्राप्रभृतयः, तेऽपि द्विविधाः कालकृता, अकालकृताश्च। तत्र परिरक्षणकृताः कालकृता, अपरिरक्षणकृता अकालकृताः।

इन में अपरिरक्षण कृत रोग अन्नपानमूलक होने के कारण चिकित्स्य हैं। परिरक्षण कृत निष्प्रतिक्रिय होते हैं।

सुख का अर्थ आयुर्वेदिक परिभाषा के अनुसार आरोग्य होता है।

सुखसंज्ञकमारोग्यं विकारो दुःखमेव च ॥ (चरक. सू. अ० ९)
शरीरं सत्त्वसंज्ञं च व्याधीनामाश्रयो मतः।
तथा सुखानां योगस्तु सुखानां कारणं समः ॥ (चरक. सू. अ. १)

'प्राणयात्रार्थं' पद का सरल अर्थ 'जीवरक्षणार्थ' होता है। इसी अर्थ का थोड़ा दूरान्वय करके डल्हण-टीका के अनुसार तथा आयुर्वेद के आगे जो दो उद्देश्य बतलाये गये हैं उनके अनुसार तथा 'प्रजाहितहेतोः' पद का विचार कर 'स्वास्थ्य रक्षण के लिये' ऐसा अर्थ किया है। कुछ टीकाकार 'प्राणयात्रार्थं' का अर्थ 'वृत्तिकर' ऐसा करते हैं। परन्तु 'व्याधिभिर्विविधवेदनाभिघातोपद्रुतान्मानवानभिसमीक्ष्य मनसि नः पीडा भवति' इस वाक्य का ध्यान रखते हुए 'प्राणयात्रार्थं' का अर्थ वृत्तिकर करना यहां उचित नहीं है। जो ऋषि जनता का क्लेश देखकर मन में दुःखित हुए वे उन रोगियों से चिकित्सा के ऐवज में धन लेकर अपना निर्वाह करने की इच्छा कभी भी नहीं कर सकते हैं। इस विषय का अधिक विवेचन आगे सूत्र १७ के वक्तव्य में किया गया है।

**अत्राऽऽयत्तमैहिकमामुष्मिकं च श्रेयः। तद्भगवन्तमुपपन्नाः स्मः शिष्यत्वेनेति ॥४॥**

सांसारिक और पारलौकिक कल्याण इस आयुर्वेद के अधीन है, इसलिये हम शिष्य-भाव से आपकी शरण में उपस्थित हुए हैं ॥४॥

**वक्तव्य**—आयुर्वेद यद्यपि वेद का उपांग है तथापि वेद की अपेक्षा इस में एक विशेषता होती है। वेदों का अध्ययन करने से केवल स्वर्गलाभादि पारलौकिक श्रेय प्राप्त होता है; परंतु आयुर्वेद का अध्ययन करने से धनमानादि सांसारिक सुख और रोगियों को जीवन दान करने के कारण स्वर्गलाभादि पारलौकिक सुख भी प्राप्त होता है। सुश्रुत और चरक में लिखा है—

'स पुण्यकर्मा भुवि पूजितो नृपैरसुक्षये शक्रसलोकतां व्रजेत्' ॥ (सू.अ. १)

'धर्मार्थसदृशस्तस्य दाता नेहोपलभ्यते।
नहि जीवितदानाद्धि दानमन्यद्विशिष्यते ॥' (चि० अ० १)
'तस्यायुषः पुण्यतमो वेदो वेदविदां मतः।
वक्ष्यते यन्मनुष्याणां लोकयोरुभयोर्हितः ॥' (च०सू०अ०१)

**तानुवाच भगवान्—स्वागतं वः, सर्व एव अमीमांस्या अध्याप्याश्च भवन्तो वत्साः ॥५॥**

भगवान् धन्वन्तरि ने उन से कहा कि आप लोगों का आगमन बहुत ही उत्तम है, आप सब शिष्य ( कुलशीलादि दृष्टि से ) अविचारणीय और पढ़ाने योग्य हैं ॥५॥

**वक्तव्य**—भगवान् धन्वन्तरि के पास जो ऋषि आयुर्वेद पढ़ने के लिये आये थे, उनका वर्ण, कुल, वय इत्यादि ज्ञात होने के कारण वे ऋषि अविचारणीय ( अमीमांस्याः ) थे और उनकी बुद्धि, शक्ति तथा नीति ज्ञात होने के कारण वे अध्याप्य थे।

याज्ञवल्क्यस्मृति में अध्याप्य शिष्यों के लिये निम्न गुण बतलाये गए हैं।

कृतज्ञाऽद्रोहिमेधाविशुचिकल्यानसूयकाः।
अध्याप्या धर्मतः साधुशक्ताप्तज्ञानवित्तदाः ॥ (अ० १–२८)

सुश्रुत में भी आगे द्वितीय अध्याय में आयुर्वेद पढ़ाने योग्य विद्यार्थियों के लक्षण दिये हैं।

**इह खलु आयुर्वेदो नाम यदुपाङ्गमथर्ववेदस्यानुत्पाद्यैव प्रजाः श्लोकशतसहस्रमध्यायसहस्रं च कृतवान् स्वयंभूः, ततोऽल्पायुष्ट्वमल्पमेधस्त्वं चालोक्य नराणां भूयोऽष्टधा प्रणीतवान् ॥६॥**

इस संसार में वह ही आयुर्वेद कहलाता है जो अथर्ववेद का उपांग है और जो ब्रह्मदेव ने सृष्टि की उत्पत्ति के पहले एक लक्ष श्लोकों और एक हजार अध्यायों में निर्मित किया है। फिर मनुष्यों की स्वल्प आयु और बुद्धि देखकर पुनः (ब्रह्मदेव ने) उसके आठ भाग कर दिये हैं ॥६॥

**वक्तव्य**—सुश्रुत की भांति चरक और हस्त्यायुर्वेद में भी आयुर्वेद अथर्ववेद का उपवेद माना गया है। परन्तु व्यास कृत चरणव्यूह और शंकरकृत आयुर्वेद नामक ग्रन्थों में ऋग्वेद का उपवेद माना गया है।

सुश्रुत-संहिता में आयुर्वेद के आठ विभाग ब्रह्मदेव कृत बतलाये हैं परन्तु अष्टांग संग्रह में आयुर्वेद के आठ विभाग अग्निवेशादि ऋषि-प्रणीत बतलाये हैं।

आयुर्वेदः श्लोकलक्षेण पूर्वं ब्राह्मस्त्वासीदग्निवेशादयस्तु।
कृच्छ्राज्ज्ञेयप्राप्तपाराः सुतन्त्रास्तस्यैकैकं नैकधाङ्गानि तेनुः ॥ (उ.अ.५०)

हारीत-संहिता में लिखा है कि लोगों की थोड़ी आयु और बुद्धि देखकर लक्ष श्लोकात्मक आयुर्वेद की छोटी छोटी पाँच संहिताएँ बनाई गई।

आयुर्वेदमपारं तं श्लोकानां लक्षसंख्यया।
कथं तस्य परिज्ञानं कालेनाल्पेन पुत्रक ॥
अल्पायुषोऽल्पवक्तारः स्वल्पशास्त्रविशारदाः।
अल्पावधारणे शक्ताः कलौ जाता इमे नराः ॥
चतुर्विंशसहस्रैस्तु मयोक्ता चाद्यसंहिता।
तथा द्वादशसाहस्री द्वितीया संहिता मता ॥

तृतीया षट्सहस्रैस्तु चतुर्थी त्रिभिरेव च ।
पंचमी पंचदशशतैः प्रोक्ताः पश्चात्र संहिताः ॥ (अ० १)

इसी प्रकार अन्य शास्त्रों में भी अपने अपने शास्त्र की उत्पत्ति और विस्तार ब्रह्मदेव से बताया गया है। वात्स्यायन के कामशास्त्र के प्रारम्भ में लिखा है—

प्रजापतिर्हि प्रजाः सृष्ट्वा तासां स्थितिनिबन्धनं त्रिवर्गस्य साधनमध्यायानां शतसहस्रेणाग्रे प्रोवाच ॥

अल्पायुष्ट्वम्—स्मृति और पुराणों के अनुसार आयुर्वेद में भी यह माना गया है कि युग के अनुसार मनुष्यों की आयु घटती जा रही है। कृतयुग में चार सौ साल की, त्रेतायुग में तीन सौ साल की, द्वापर में दो सौ साल की और कलियुग के आरम्भ में एक सौ साल की आयु होती है। इस से भी आयु और धीरे धीरे घटती जा रही है। मनुस्मृति और चरक में लिखा है—

अरोगाः सर्वसिद्धार्थाश्चतुर्वर्षशतायुषः ।
कृते त्रेतादिषु ह्येषामायुर्ह्रसति पादशः ॥ (मनु. १, ८३)
युगे युगे धर्मपादः क्रमेणानेन हीयते ।
गुणपादश्च भूतानामेवं लोकः प्रलीयते ॥
संवत्सरशते पूर्णे याति संवत्सरः क्षयम् ।
देहिनामायुषः काले यत्र यन्मानमिष्यते ॥(चरक. वि. अ. ३)

**तद्यथा—शल्यं, शालाक्यं, कायचिकित्सा, भूतविद्या, कौमारभृत्यम्, अगदतन्त्रं, रसायनतन्त्रं, वाजीकरणतन्त्रमिति ॥७॥**

वे आठ भाग ये हैं—(१) शल्यतंत्र (२) शालाक्यतंत्र (३) कायचिकित्सा (४) भूतविद्या (५) कौमारभृत्य (६) अगदतंत्र (७) रसायनतंत्र (८) वाजीकरणतंत्र ॥७॥

**अथास्य प्रत्येकमङ्गलक्षणसमासः ॥८॥**

अब उपर्युक्त प्रत्येक अङ्ग के संक्षिप्त लक्षण कहते हैं ॥८॥

**(१) तत्र शल्यं नाम विविधतृणकाष्ठपाषाणपांशुलोहलोष्टास्थिवालनखपूयास्रावान्तर्गर्भशल्योद्धरणार्थं, यन्त्रशस्त्रक्षाराग्निप्रणिधानव्रणविनिश्चयार्थं च ॥**

घास, लकड़ी, पत्थर, रजःकण, लोह, मिट्टी, हड्डी, बाल, नख, पूय, अन्य स्राव, अन्तर्गत मूढगर्भादि नाना प्रकार के शल्य निकालने का ज्ञान, शस्त्रयन्त्राग्नि क्षारों का प्रयोग करने का ज्ञान तथा व्रणों का निश्चय किस प्रकार से किया जाय? इस का ज्ञान आयुर्वेद के जिस अंग में होता है उसे शल्यतंत्र कहते हैं।

वक्तव्य—उपर्युक्त सूत्र में नाना प्रकार के शल्यों के उदाहरण देकर शल्य का विशेष स्वरूप बतलाया गया है। अतः शल्य का सामान्य स्वरूप बतलाने के लिये डल्हण ने अपनी टीका में निम्न श्लोक दिया है।

अतिप्रवृद्धं मलदोषजं वा शरीरिणां स्थावरजंगमानाम् ।
यत् किंचिदावाधकरं शरीरे तत् सर्वमेवं प्रवदन्ति शल्यम् ॥

इस श्लोक का अर्थ अधिक व्यापक कर कुछ लोग शल्य से आगे बतलाये गये चारों प्रकार के रोग समझते हैं। परन्तु यह गलत है। इस श्लोक का अर्थ उपर्युक्त सूत्र तथा छब्बीसवें अध्याय में शल्य का जो स्पष्टीकरण किया है, उसके अनुसार करना उचित है।

'शरीरिणां मनुष्याणां शरीरे अतिप्रवृद्धं मलजं मूत्रपुरीषकर्णमलप्रभृतिकम् अतिप्रवृद्धं दोषजं (दोषदूषितेष्वत्यर्थं धातुषु दोषसंज्ञा) वालनखास्थिपूयास्रावादिकं वा, तथा स्थावराणां तृणकाष्ठपाषाणलोहलोष्टप्रभृतीनां जंगमानां कृमिकीटादीनां वा यत् किंचिदावाधकरं पीडाकरं तत् सर्वं शल्य प्रवदन्ति' ॥

शल्यतंत्र विभाग पाश्चात्य वैद्यशास्त्र में 'सर्जरी' (Surgery) नाम से प्रसिद्ध है।

**(२) शालाक्यं नाम ऊर्ध्वजत्रुगतानां रोगाणां श्रवणनयनवदनघ्राणादिसंश्रितानां व्याधीनामुपशमनार्थं, शलाकायन्त्रप्रणिधानार्थं च ॥**

कर्ण, नेत्र, मुख, नासादि जत्रु के ऊपर के अंगों में उत्पन्न हुए रोगों की शान्ति करने के लिये तथा शलाका यन्त्र का उपयोग करने के लिये जो (आयुर्वेद का) अंग होता है, उसे शालाक्यतंत्र कहते हैं।

वक्तव्य—'शलाका, तस्याः कर्म, तत्प्रधानं तंत्रं शालाक्यम्।' जिस अंग में शलाका यंत्र का उपयोग विशेष रूप से होता है उसे शालाक्यतंत्र कहते हैं। अष्टांग संग्रह और हृदय में इसका उल्लेख 'ऊर्ध्वांग' शब्द से किया गया है। 'घ्राणादि' यहां आदि शब्द से सिर समझना चाहिये। हारीत संहिता में लिखा है— शिरोरोगा नेत्ररोगाः कर्णरोगा विशेषतः ।
भ्रूकण्ठशंखमन्यासु ये रोगाः संभवन्ति हि ॥
तेषां प्रतीकारकर्म नस्यवर्त्यञ्जनानि च ।
अभ्यंगमुखगण्डूषक्रिया शालाक्यसंमिताः ॥

जत्रु—इस के अर्थ के सम्बन्ध में बहुत मत-भिन्नता पाई जाती है। इस से छाती और ग्रीवा के तरुणास्थि, ग्रीवा, कण्ठनाडी (Trachea), ग्रीवामूल, वक्षोंऽससंधि, हनुसंधि इत्यादि अर्थ भिन्न भिन्न टीकाकार समझते हैं। सांप्रत आयुर्वैदिक परिभाषा में जत्रु शब्द अक्षक (Clavicle) का पर्याय माना जाता है। जैसे—

'अक्षकं नाम अंसमूलादुरःफलकसङ्गतं धनुर्वक्रं नलकास्थि। तदेव 'जत्रु' संज्ञमिति प्राज्ञः' (प्रत्यक्ष शरीर पृ. ५२)। परन्तु इस अर्थ से जत्रु का उपयोग प्राचीन आयुर्वैदिक ग्रंथों में क्वचित् दिखलाई देता है। चरक में अस्थि गणना के समय 'द्वावक्षकौ, एकं जत्रु' इस प्रकार अक्षक और जत्रु का स्वतंत्र निर्देश किया है। यह शब्द सदैव एकवचन में प्रयुक्त होता है और अक्षक द्विवचन में प्रयुक्त होता है। इन सब बातों का विचार करने पर अक्षक के स्थान में जत्रु से कण्ठनाड़ी समझना अधिक प्रशस्त है। विशेष विवरण के लिये डॉ॰ होर्नल की Studies in the medicine of ancient India Part I पृष्ठ १५८-१६८ देखो।

शालाक्य में समाविष्ट किये अंगों में से आधुनिक पाश्चात्त्य वैद्यक में कर्ण, नासा और कण्ठ (Ear, Nose and Throat) का एक विभाग होता है, आँख का (Ophthalmology) स्वतंत्र विभाग होता है, दाँत का (Dentistry) स्वतंत्र विभाग होता है और शिरोरोग सामान्य कायचिकित्सा में समाविष्ट होते हैं।

में जल निकालने के पश्चात् उदरबंधन के लिये चर्मपट्ट का उपयोग होता था—'निस्रुते च दोषे गाढतरमाविककौशेयचर्मणामन्यतमेन परिवेष्टयेदुदरं तथा नाध्मापयति वायुः'। (सुश्रुत)। भिन्न भिन्न बस्तियन्त्रों के लिये भी चर्म का उपयोग होता था।

अन्तर्वल्कल—इनका उपयोग अस्थिभग्न की चिकित्सा में कुशा (Splints) बनवाने के लिये होता था—'मधूकोदुम्बराश्वत्थपलाशककुभत्वचः। वंशसर्जवटानां वा कुशार्थमुपसंहरेत्'॥ (सुश्रुत)।

वस्त्र—रज्जु, वेणिका और चर्म का उपयोग जिन कामों के लिये होता था, उन कामों के लिये वस्त्र का भी उपयोग होता था।

अष्ठीलाश्म—'दीर्घवर्तुलपाषाणः'। एक विशेष प्रकार का पत्थर। इसका उपयोग अस्थिगत शल्य निकालने के समय शल्य पर प्रहार करने के लिये तथा हस्ततल अस्थिभग्न की चिकित्सा में होता था—'अस्थिदेशोत्तुंडितमष्ठीलाश्ममुद्गराणामन्यतमस्य प्रहारेण विचाल्य यथामार्गमेव'। (सुश्रुत)। 'प्राग्गोमयमयं पिण्डं धारयेन्मृण्मयं ततः। हस्ते जातबले चापि कुर्यात् पाषाणधारणम्'॥ (सुश्रुत)।

मुद्गर—इसका भी उपयोग अष्ठीलाश्म की भांति अस्थिशल्य निकालने के लिये होता था।

पाणिपादतलांगुलि—हाथ सर्व यन्त्रों में प्रधान है, यह पहले ही बतलाया जा चुका है। इसके सिवाय विम्लापन के लिये, ग्रासशल्य में आघात करने के लिये, अस्थिभग्न और भ्रंश में हड्डी ठीक करने के लिये हाथ प्रयुक्त होता था। 'अभ्यज्य स्वेदयित्वा तु वेणुना वा शनैः शनैः। विमर्दयेद् भिषक् प्राज्ञस्तलेनांगुष्ठकेन वा॥' (सुश्रुत)। 'ग्रासशल्ये कण्ठासक्ते स्कन्धे मुष्टिनाभिहन्यात्' (सुश्रुत)। 'कौर्परं तु तथा सन्धिमंगुष्ठेनानुमार्जयेत्'। (सुश्रुत)। 'व्यात्तानने हनुं खिन्नामंगुष्ठाभ्यां प्रपीड्य च। प्रदेशिनीभ्याञ्चोन्नम्य चिबुकोन्नमनं हितम्'॥ (चरक)। पाँव का उपयोग अस्थिशल्य निकालते समय हड्डी पर दबाव देने के लिये होता था—'अस्थिविवरप्रविष्टमस्थिविदष्टं वाऽवगृह्य पादाभ्यां यन्त्रेणापहरेद्'। (सु.)

जिह्वा—इसका उपयोग रोगी की परीक्षा के लिये होता है—'रसनेंद्रियविज्ञेयाः प्रमेहादिषु रसविशेषाः'। (सुश्रुत)। परंतु जिह्वा का उपयोग अप्रत्यक्ष चींटी आदि द्वारा करके अनुमान से रोग परीक्षा करनी चाहिये—'रसं तु खल्वातुरशरीरगतमिन्द्रियवैषयिकमप्यनुमानादवगच्छेत्'। (चरक)। नेत्रगत शल्य भी जीभ से निकाला जाता है।

दन्त—हस्तिदन्त। इसका उपयोग अर्शोयन्त्र, अंगुलित्राणक इत्यादि यन्त्र बनवाने के लिये होता था। इसके सिवाय व्रणस्थान में रोम उत्पन्न करने के लिये इस का उपयोग होता था। 'हस्तिदन्तमसीं कृत्वा मुख्यं चैव रसांजनम्। रोमाण्येतानि जायन्ते लेपात् पाणितलेष्वपि'॥ (सुश्रुत)।

नख—इनका समावेश अनुशस्त्रों में भी किया गया है। दृश्य शल्य आहरण के लिये नखों का उपयोग हमेशा होता है इसलिये इनका समावेश अनुयन्त्र में किया है। इसके सिवाय शस्त्रक्रिया के समय त्वचा के भिन्न भिन्न पर्त स्वतंत्र करने के लिये भी इनका उपयोग होता है।

मुख—मुख का उपयोग प्राचीन काल में मुख्यतया चूसने के लिये (Suction pump) होता था। आज कल जहाँ चूसने की आवश्यकता होती है, वहां रबड़ के चूषक गेंद (Suction Balls) प्रयुक्त होते हैं। बाल—घोड़े के तथा मनुष्यों के केश। इनका उपयोग व्रण सीने के लिये, शिरशल्य की चिकित्सा में, तथा कण्ठस्थ शल्य निकालने के लिये होता था। 'सीव्येत् सूक्ष्मेण सूत्रेण, स्नाय्वा वालेन वा पुनः'। (सुश्रुत)। 'शिरसोपहते शल्ये वालवर्तिं प्रवेशयेत्'। (सुश्रुत)। 'अस्थिशल्यमन्यद्वा तिर्यक्कण्ठासक्तमवेक्ष्य केशोण्डुकं दृढैकसूत्रबद्धं द्रवभक्तोपहितं पाययेत्······शल्यैकदेशसक्तं ज्ञात्वा शाखासूत्रं सहसा त्वाक्षिपेत्'। (सुश्रुत)। आज भी सीवन द्रव्यों में (Suture material) घोड़े के केशों का समावेश होता है और कण्ठासक्त शल्य निकालने के लिए घोड़े के केशों का बनाया हुआ यन्त्र प्रयुक्त होता है। उसे (Probang) कहते हैं। इसके सिवाय प्राचीन काल में अपरा पातन के लिये केशवेष्टित अंगुलि द्वारा कण्ठप्रमार्जन करने की प्रथा थी—'अथापराऽपतन्त्यानाहाध्मानौ कुरुते, तस्मात् कण्ठमस्याः केशवेष्टितयाऽङ्गुल्या प्रमृजेत्'। (सुश्रुत)। अश्वकटक और शाखा—इनका उपयोग अस्थिगत शल्य निकालने के लिये होता था—'पञ्चाङ्गयामुपसंयतस्याश्वस्य वक्त्रकटिके बध्नीयात्। अथैनं कशया ताडयेद्यथोन्नामयन् शिरोवेगेन शल्यमुद्धरति; दृढां वा वृक्षशाखामवनम्य तस्यां पूर्ववद्बद्ध्वोद्धरेत्'। (सुश्रुत)। क्षीवनम्—श्लेष्मादिनिरसनम्। मुख से श्लेष्मा लाला इत्यादि थूकना। इससे मुख और गले में उपस्थित हुआ शल्य बाहर निकाला जाता है। प्रवाहण—कूंथना, वात मूत्र मल और गर्भ का संग जिस समय होता है तब प्रवाहण से फ़ायदा होता है—'वातमूत्रपुरीषगर्भसंगेषु प्रवाहणमुक्तम्। (सुश्रुत)। किंवा वमन विरेचन अश्रुप्रवर्तनादि द्वारा आमाशय, आन्त्र और आँखों का शल्य निकालना यह भी प्रवाहण का अर्थ हो सकता है। हर्ष—रोगी की चित्तवृत्ति प्रसन्न और हर्षित होने से शस्त्रक्रिया करने में सुभीता होता है तथा शस्त्रक्रिया हो जाने के पश्चात् व्रण का रोपण जल्दी होकर रोगी भी जल्दी सुधरता है, इसलिये हर्ष का निर्देश किया है—'हृद्यवस्थितमनेककारणोत्पन्नं शोकशल्यं हर्षेण'। (सुश्रुत)। 'सुहृदो विक्षिपन्त्याशु कथाभिर्व्रणवेदनाः। आश्वासयन्तो बहुशस्त्वनुकूलाः प्रियंवदाः॥······ सम्पदाद्यनुकूलाभिः कथाभिः प्रीतमानसः। आशावान् व्याधिमोक्षाय क्षिप्रं सुखमवाप्नुयात्'॥ (सुश्रुत)। वाग्भट ने हर्ष के साथ भय का भी निर्देश किया है। डर के मारे शरीर की सारी पेशियाँ शिथिल हो जाती हैं जिससे शस्त्रकर्म करने में, शल्य निकालने में, टूटी हुई हड्डियां ठीक करने में सुभीता होता है। दातव्य अस्पताल में जब रोगी शस्त्रकर्म के पहले बहुत शोर-गुल मचाता है तब उसको कभी कभी भीति दिखलाने के सिवाय दूसरा मार्ग ही नहीं होता है। कभी कभी उसको मारने की भी आवश्यकता होती है। इससे रोगी शस्त्रकर्म का दुःख सहन करने के लिये तैयार होता है। उन्माद, हिक्का रोग भीति से एकाएक दूर हो जाते हैं। इस कारण से लिखा है—'भयहर्षौ शरीरस्य सहसा भावान्तरमुत्पादयन्तौ यन्त्रकार्यं कुरुतः'। (वाग्भटार्थकौमुदी)। अयस्कान्त—इसे चुंबक कहते हैं। अँग्रेजी में इसे लोडस्टोन (Loadstone) कहते हैं। यह एक खनिज लोहे का भेद है और इसमें लोहे के आकर्षण करने की शक्ति होती है। इसलिये इसका उपयोग लोहशल्य निकालने के लिये होता था। 'अनुलोममनवबद्धकर्णमनल्पव्रणमुखमयस्कान्तेन'। (सुश्रुत)। आधुनिक शस्त्रचिकित्सा में नेत्रगत लोहशल्य (Iron filings) निकालने के लिये कृत्रिम अयस्कान्त का उपयोग करते हैं।

इसको विद्युत् चुंबक (Electro magnet) कहते हैं। अग्निक्षार—इनका समावेश अनुशस्त्रों में भी किया गया है। इनका विशेष विवरण एकादश और द्वादश अध्याय में किया गया है। भेषज—इसमें शस्त्रक्रिया में तथा व्रणचिकित्सा में उपयोगी ओषधियों का समावेश और शस्त्र का कार्य (यथा दारण ओषधियाँ) करने वाली ओषधियों का समावेश होता है। इनका वर्णन मिश्रक अध्याय (सूत्रस्थान अ. ३७) में किया गया है।

**एतानि देहे सर्वस्मिन् देहस्यावयवे तथा।**
**संधौ कोष्ठे धमन्यां च यथायोगं प्रयोजयेत् ॥१५॥**

इन सब यन्त्रों और उपयन्त्रों को सर्व शरीर में, शरीर के किसी विभाग में संधि, कोष्ठ, धमनियों में जहाँ जहाँ जिससे कार्य सिद्ध हो वहाँ वहाँ उसका उपयोग करे ॥१५॥

**यन्त्रकर्माणि तु—निर्घातनपूरणबन्धनव्यूहनवर्तनचालनविवर्तनविवरणपीडनमार्गविशोधनविकर्षणाहरणाञ्छनोन्नमनविनमनभञ्जनोन्मथनाचूषणैषणदारणर्जूकरणप्रक्षालनप्रधमनप्रमार्जनानि चतुर्विंशतिः ॥१६॥**

यन्त्रों के कार्य भी (१) निर्घातन, (२) पूरण, (३) बंधन, (४) व्यूहन, (५) वर्तन, (६) चालन, (७) विवर्तन, (८) विवरण, (९) पीडन, (१०) मार्गविशोधन, (११) विकर्षण, (१२) आहरण, (१३) आञ्छन, (१४) उन्नमन, (१५) विनमन, (१६) भञ्जन, (१७) उन्मथन, (१८) आचूषण, (१९) एषण, (२०) दारण, (२१) ऋजूकरण, (२२) प्रक्षालन, (२३) प्रधमन, (२४) प्रमार्जन (इस प्रकार) चौबीस होते हैं ॥१६॥

**वक्तव्य**—निर्घातन—मुद्गर पाषाणादि से आघात करना (Hammering)। इससे निर्हरण अर्थ समझने की आवश्यकता नहीं है। आगे विकर्षण आहरण कर्म स्वतंत्र दिये हैं। पूरण—नेत्रबस्ति द्वारा गुद योनि व्रण इत्यादि में ओषधियों को भरना। बंधन—रज्जुवेणिका चर्मपट्टादि से बांधना (Bandaging)। व्यूहन—शल्य निरीक्षण या निकालने के लिये व्रण के किनारों को खींचना (Retraction)। डल्हणमतानुसार 'ऊर्ध्वीकरणं छित्त्वोत्तुण्डितस्योद्धरणार्थम्'। यह अर्थ अप्रशस्त मालूम होता है। कारण, व्यूहन के लिये सर्पफणशलाका का उपयोग बतलाया गया है। हाराणचन्द्र के मतानुसार 'व्यूहनं तु चूर्णिताश्मर्यादीनां संग्रहणम्'। यह अर्थ अश्मरीचिकित्सा की दृष्टि से योग्य है। कारण यह है कि वहां अश्मरीसंग्रहण के लिये सर्पफणा का उपयोग लिखा है—'तस्मात् समस्तामग्रवक्त्रेणाददीत'। गणनाथ सेन के अनुसार 'व्रणौष्ठयोः सन्निहितीकरणम्'॥ वर्तन—फटे हुए व्रण को, टूटी हुई हड्डी को तथा शरीर के अन्य इतस्ततः हुए अवयव को यथास्थान स्थापना (Replacement)। डल्हण के अनुसार—'विवृत्तस्य वर्तुलीकरणम्'। चालन—एक स्थान से दूसरे स्थान ले जाना या शल्य को चलायमान करना। हाराणचन्द्र के अनुसार गलादि स्थान में अटके हुए शल्य को निकालना—'गलादाववबद्धास्थिशल्यादीनामपनयनम्'। विवर्तन—यंत्र से पकड़ के ऐंठकर शल्य को निकालना। विवरण—नाडीव्रणादि घाव के मुँह को खोल देना (Dilatation)। पीडन—व्रणगत पूयस्रावादि निकालने के लिये अंगुलि तथा ओषधियों द्वारा दबाना। मार्गविशोधन—मल मूत्रादिक के अवरोध में शलाका के उपयोग से मार्ग को खोलना। विकर्षण—विगृह्य कर्षणम्। पकड़ के बाहर खींच लेना (Extraction)। आहरण—व्रणस्थित शल्य को बाहर ले आना। आञ्छन—संकुचित अंग को खींचना (Extension)। उन्नमन—अधःस्थित शल्य या हड्डी आदि को ऊपर करना (Elevation)। विनमन—उभरी हुई हड्डी आदि को नीचे दबाना (Depression)। भञ्जन—शल्य को खण्डित करना (Crushing)। आधुनिक शल्यचिकित्सा में अश्मरी का आहरण भञ्जन करके ही होता है। इस विधि को लिथोट्रीटी (Lithotrity) कहते हैं। उन्मथन—शल्य ज्ञान करने के लिये शलाका द्वारा विलोडन करना (Sounding)। आचूषण—मुख या शृङ्ग द्वारा वात दुष्ट रक्त स्तन्य आदि को चूसना (Suction)। एषण—नाडिव्रणादिक के अज्ञात मार्ग का अन्वेषण करना (Probing or Exploration)। दारण—चिरबिल्वादि दारण द्रव्यों का प्रलेप करके पक्व शोथ को फोड़ना। डल्हणमतानुसार—शरकरणादिद्विधाकरणम्। ऋजूकरण—सरल करना। प्रक्षालन—निम्ब त्रिफला आदि के क्वाथ से व्रणादि धोना। प्रधमन—नासा कर्णादि में नाड़ी की सहायता से ओषधि चूर्ण फूँक देना (Isufflation)। प्रमार्जन—अंगुली वस्त्र बाल इत्यादि से पोंछ के साफ़ करना।

**स्वबुद्ध्या चापि विभजेद्यन्त्रकर्माणि बुद्धिमान्।**
**असंख्येयविकल्पत्वाच्छल्यानामिति निश्चयः ॥१७॥**

शल्य असंख्य आकार के होते हैं। इस कारण से बुद्धिमान् वैद्य को चाहिये कि वह अपने बुद्धिबल से (आवश्यकता के अनुसार भिन्न भिन्न प्रकार के) यंत्र तथा उनके कर्म निर्माण कर ले। यही (यंत्र और उनके कर्म की संख्या के संबंध में) निश्चय है ॥१७॥

**वक्तव्य**—यन्त्रकर्म—यन्त्रं च कर्म च तानि यंत्र तथा कर्म। इति निश्चयः—इस अध्याय में यंत्र और उनके कर्म का वर्णन तथा संख्या बतलाई गई है। वह केवल इनकी असंख्येयतानिदर्शक है, निश्चितिदर्शक नहीं समझना चाहिये। इसलिये अष्टांगसंग्रह में लिखा है—'अतः कर्मवशात्तेषामियत्तावधारणमशक्यम्'।

**तत्र, अतिस्थूलम्, असारम्, अतिदीर्घम्, अतिह्रस्वम्, अग्राहि, विषमग्राहि, वक्रं, शिथिलम्, अत्युन्नतं, मृदुकी ॅ, मृदुमुखं, मृदुपाशमिति द्वादश यन्त्रदोषाः ॥१८॥**

यन्त्रों में (निम्न) द्वादश दोष होते हैं—(१) अतिस्थूल, (२) असार, (३) अतिदीर्घ, (४) अतिह्रस्व, (५) अग्राहि, (६) विषमग्राहि, (७) वक्र, (८) शिथिल, (९) अत्युन्नत, (१०) मृदुकील, (११) मृदुमुख, (१२) मृदुपाश ॥१८॥

**वक्तव्य**—अष्टांगसंग्रह में यन्त्रों के केवल आठ दोष बतलाये हैं—दीर्घह्रस्वस्थूलतनुवक्रविषमग्राह्यग्राहिशिथिलता इति अष्टौ यन्त्रदोषाः। असार—इसका अर्थ डल्हण के अनुसार 'अशुद्ध लोह से बना हुआ है'—'अशुद्धलोहादिघटित'। इसका दूसरा अर्थ हलका या तनु भी होता है। ऊपर वाग्भट के अनुसार जो आठ यन्त्रदोष बतलाये हैं, वे और सुश्रुतोक्त पहले आठ दोष मिल जाते हैं। केवल असार के स्थान में वाग्भट ने तनु

शब्द का प्रयोग किया है। इसलिये असार और तनु दोनों शब्द पर्यायवाचक समझने में कोई आपत्ति नहीं है। वैसा भी असार का अर्थ तनु या दुर्बल होता है—बहूनामप्यसाराणां समवायो हि दुर्जयः। इसके सिवाय दीर्घ, ह्रस्व, स्थूल, तनु, अग्राहि, विषमग्राहि—इन युग्मों में भी तनु शब्द ठीक बैठता है। हाराणचन्द्र के अनुसार असार का अर्थ 'कालेन जीर्णं दुरुपादानं च' है। परन्तु यह अर्थ थोड़ा अप्रशस्त प्रतीत होता है। क्योंकि यहां निर्दिष्ट किये हुए दोष नये यन्त्रों की बनावट के हैं अर्थात् नये यन्त्र निर्माण करते समय टालने के लिये निर्दिष्ट किये हैं। विषमग्राहि—ग्राह्यवस्तु के एक देश में पकड़ने वाला और दूसरे देश में न पकड़ने वाला—'एकतो गृह्णात्यन्यतो नेति' (इन्दुटीका)। वक्र—अनावश्यक स्थान में टेढ़ा किया हुआ। शिथिलता—जो ढीला पकड़ता है। अत्युन्नत—जिस यन्त्र के कील कण्ठ या स्कन्ध प्रदेश में न होकर किञ्चित् ऊँचे मध्य प्रदेश के तरफ लगे हुए हैं। इससे लिवरेज ( Leverage ) कम होता है। जिससे यन्त्र समग्राहि होते हुए भी शल्य पकड़ते समय अधिक आयास पड़ता है। इसका दूसरा अर्थ यह भी हो सकता है कि जिसके कील बाहर आये हुए हैं।

मृदुकील—मृदु का अर्थ बारीक या कमजोर। जिस यन्त्र के दोनों खण्ड आपस में कमजोर कील से जुड़े हुए हैं। इन में से प्रथम चार और सातवां दोष सर्व प्रकार के यन्त्रों के लिये लागू होते हैं और बाकी स्वस्तिक यन्त्रों के लिये विशेषतया लागू होते हैं।

**एतैर्दोषैर्विनिर्मुक्तं यन्त्रमष्टादशाङ्गुलम्।**
**प्रशस्तं भिषजा ज्ञेयं तद्धि कर्मसु योजयेत् ॥१९॥**

इन ऊपर लिखे हुए (द्वादश) दोषों से विरहित, अट्ठारह अंगुल दीर्घ यन्त्र वैद्य को श्रेष्ठ समझना चाहिये ॥१९॥

**वक्तव्य**—अष्टादशांगुलम्—यह अंगुल प्रमाण विशेष करके स्वस्तिक यन्त्रों के संबंध में समझना चाहिये—'तत्र स्वस्तिकयन्त्राणि—अष्टादशांगुलप्रमाणानि'। कारण यह है कि शल्याहरण में स्वस्तिक यन्त्रों का ही उपयोग अधिक होता है।

**दृश्यं सिंहमुखाद्यैस्तु गूढं कङ्कमुखादिभिः।**
**निर्हरेत्तु[१] शनैः शल्यं श(शा)स्त्रयुक्तिव्यपेक्षया ॥२०॥**

शास्त्र और युक्ति दोनों का उपयोग करके जो शल्य बाहर होता हो, उसे सिंहमुखादि यन्त्र से निकाले और जो गहरा होता हो, उसे कङ्कमुखादि यन्त्र से निकाले ॥२०॥

**वक्तव्य**—सिंहमुखादि—सिंहमुखादि पहले नव स्वस्तिक यन्त्र। कङ्कमुखादि—कङ्कमुख से लेकर अंतिम पंद्रह यन्त्र। व्यपेक्षा—उपयोग, आलोचना या विमर्श। सिंहमुखादि यन्त्र स्थूल मुख होने के कारण उनका उपयोग प्रायः दृश्य शल्यों में और कङ्कमुख तनुमुख होने के कारण उनका उपयोग भीतर घुसे हुए अदृश्य शल्यों में होता है।

**नि(वि)वर्तते साध्ववगाहते च**
**शल्यं निगृह्योद्धरते च यस्मात्।**
**यन्त्रेष्वतः कङ्कमुखं प्रधानं**
**स्थानेषु सर्वेष्वधि(वि)कारि चैव ॥२१॥**

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने यन्त्रविधिर्नाम सप्तमोऽध्यायः ॥७॥

[१] निर्हरेत.

कङ्कमुखयन्त्र ( शल्याहरण की दृष्टि से ) सर्व यन्त्रों में प्रधान है। क्योंकि वह घाव में अच्छी तरह प्रविष्ट होता है, शल्य पकड़ कर खींच के बाहर शीघ्र निकल आता है तथा सर्व स्थानों में भी उसका उपयोग होता है ॥२१॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां यन्त्रविधिर्नाम सप्तमोऽध्यायः ॥७॥

---

## अष्टमोऽध्यायः।

**अथातः शस्त्रावचारणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥**

अब यहाँ से शस्त्रावचारणीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

**वक्तव्य**—शस्त्राणामवचारणमुपयोगो यस्मिन्नध्यायेऽस्ति स शस्त्रावचारणीयः। जिस अध्याय में शस्त्रों को काम में लाने की विधि वर्णन की है, वह अध्याय शस्त्रावचारणीय कहलाता है।

**विंशतिः शस्त्राणि। तद्यथा—मण्डलाग्रकरपत्रवृद्धिपत्रनखशस्त्रमुद्रिकोत्पलपत्रकार्धधारसूचीकुशपत्राटीमुखशरारिमुखान्तर्मुखत्रिकूर्चककुठारिकाव्रीहिमुखारावेतसपत्रकवडिशदन्तशङ्क्वेषण्य इति ॥२॥**

बीस शस्त्र होते हैं। वे इस प्रकार हैं—(१) मण्डलाग्र, (२) करपत्र, (३) वृद्धिपत्र, (४) नखशस्त्र, (५) मुद्रिका, (६) उत्पलपत्र, (७) अर्धधार, (८) सूची, (९) कुशपत्र, (१०) आटीमुख, (११) शरारिमुख, (१२) अन्तर्मुख, (१३) त्रिकूर्चक, (१४) कुठारिका, (१५) व्रीहिमुख, (१६) आरा, (१७) वेतसपत्रक, (१८) बडिश, (१९) दन्तशंकु, (२०) एषणी ॥२॥

**वक्तव्य**—विंशतिः—यह शब्द शस्त्रों का प्रकार निर्देशक है, कुल संख्या निर्देशक नहीं है। क्योंकि मण्डलाग्र, वृद्धिपत्र, सूची इत्यादि शस्त्र दो दो तीन तीन होते हैं। इन शस्त्रों के नाम बहुधा आकार के अनुसार रक्खे गये हैं—तेषां नामभिरेवाकृतयः प्रायेण व्याख्याताः।

(१) मण्डलाग्र—जिसका अग्रभाग गोल होता है, उसे मण्डलाग्र कहते हैं। यह दो प्रकार का होता है—यदग्रे मण्डलं वृत्तं क्षुरसंस्थानमेव वा। (डल्हण)। द्वे मण्डलाग्रे ये प्रोक्ते एकं वृत्तमुखं तयोः। तीक्ष्णधारं दृढं कार्यमेकं तच्च क्षुराकृति॥ (भोज)। एक वृत्तमुख और दूसरा क्षुराकार। वाग्भट में इसका वर्णन 'तर्जन्यन्तर्नखाकृति' ऐसा किया गया है। इसके अनुसार मण्डलाग्र शंकाकृति होता है। इसका उपयोग अर्म, पोथकी, सिराजाल इत्यादि अनेक नेत्ररोगों की चिकित्सा में तथा गलशुण्डिका, अधिजिह्वा में तथा मूढगर्भ की शस्त्रचिकित्सा में होता है। इन विविध कार्यों को देखकर यह अनुमान होता है कि मण्डलाग्र शस्त्र कई प्रकार का छोटा तथा मोटा होना आवश्यक है। इसके स्वरूप के विषय में भी आधुनिक पण्डितों में मतभिन्नता पाई जाती है। यथा—Circular knife, Round head knife, Razorlike roundheaded knife, Decapitating knife, Sharp. curette इत्यादि।

इसको विद्युत् चुंबक (Electro magnet) कहते हैं। अग्निक्षार—इनका समावेश अनुशस्त्रों में भी किया गया है। इनका विशेष विवरण एकादश और द्वादश अध्याय में किया गया है। भेषज—इसमें शस्त्रक्रिया में तथा व्रणचिकित्सा में उपयोगी ओषधियों का समावेश और शस्त्र का कार्य (यथा दारण ओषधियाँ) करने वाली ओषधियों का समावेश होता है। इनका वर्णन मिश्रक अध्याय (सूत्रस्थान अ. ३७) में किया गया है।

**एतानि देहे सर्वस्मिन् देहस्यावयवे तथा।**
**संधौ कोष्ठे धमन्यां च यथायोगं प्रयोजयेत् ॥१५॥**

इन सब यन्त्रों और उपयन्त्रों को सर्व शरीर में, शरीर के किसी विभाग में संधि, कोष्ठ, धमनियों में जहाँ जहाँ जिससे कार्य सिद्ध हो वहाँ वहाँ उसका उपयोग करे ॥१५॥

**यन्त्रकर्माणि तु—निर्घातनपूरणबन्धनव्यूहनवर्तनचालनविवर्तनविवरणपीडनमार्गविशोधनविकर्षणाहरणाञ्छनोन्नमनविनमनभञ्जनोन्मथनाचूषणैषणदारणर्जूकरणप्रक्षालनप्रधमनप्रमार्जनानि चतुर्विंशतिः ॥१६॥**

यन्त्रों के कार्य भी (१) निर्घातन, (२) पूरण, (३) बंधन, (४) व्यूहन, (५) वर्तन, (६) चालन, (७) विवर्तन, (८) विवरण, (९) पीडन, (१०) मार्गविशोधन, (११) विकर्षण, (१२) आहरण, (१३) आञ्छन, (१४) उन्नमन, (१५) विनमन, (१६) भञ्जन, (१७) उन्मथन, (१८) आचूषण, (१९) एषण, (२०) दारण, (२१) ऋजूकरण, (२२) प्रक्षालन, (२३) प्रधमन, (२४) प्रमार्जन (इस प्रकार) चौबीस होते हैं ॥१६॥

**वक्तव्य**—निर्घातन—मुद्गर पाषाणादि से आघात करना (Hammering)। इससे निर्हरण अर्थ समझने की आवश्यकता नहीं है। आगे विकर्षण आहरण कर्म स्वतंत्र दिये हैं। पूरण—नेत्रबस्ति द्वारा गुद योनि व्रण इत्यादि में ओषधियों को भरना। बंधन—रज्जुवेणिका चर्मपट्टादि से बांधना (Bandaging)। व्यूहन—शल्य निरीक्षण या निकालने के लिये व्रण के किनारों को खींचना (Retraction)। डल्हणमतानुसार 'ऊर्ध्वीकरणं छित्त्वोत्तुण्डितस्योद्धरणार्थम्'। यह अर्थ अप्रशस्त मालूम होता है। कारण, व्यूहन के लिये सर्पफणशलाका का उपयोग बतलाया गया है। हाराणचन्द्र के मतानुसार 'व्यूहनं तु चूर्णिताश्मर्यादीनां संग्रहणम्'। यह अर्थ अश्मरीचिकित्सा की दृष्टि से योग्य है। कारण यह है कि वहां अश्मरीसंग्रहण के लिये सर्पफणा का उपयोग लिखा है—'तस्मात् समस्तामग्रवक्त्रेणाददीत'। गणनाथ सेन के अनुसार 'व्रणौष्ठयोः सन्निहितीकरणम्'॥ वर्तन—फटे हुए व्रण को, टूटी हुई हड्डी को तथा शरीर के अन्य इतस्ततः हुए अवयव को यथास्थान स्थापना (Replacement)। डल्हण के अनुसार—'विवृत्तस्य वर्तुलीकरणम्'। चालन—एक स्थान से दूसरे स्थान ले जाना या शल्य को चलायमान करना। हाराणचन्द्र के अनुसार गलादि स्थान में अटके हुए शल्य को निकालना—'गलादाववबद्धास्थिशल्यादीनामपनयनम्'। विवर्तन—यंत्र से पकड़ के ऐंठकर शल्य को निकालना। विवरण—नाडीव्रणादि घाव के मुँह को खोल देना (Dilatation)। पीडन—व्रणगत पूयस्रावादि निकालने के लिये अंगुलि तथा ओषधियों द्वारा दबाना। मार्गविशोधन—मल मूत्रादिक के अवरोध में शलाका के उपयोग से मार्ग को खोलना। विकर्षण—विगृह्य कर्षणम्। पकड़ के बाहर खींच लेना (Extraction)। आहरण—व्रणस्थित शल्य को बाहर ले आना। आञ्छन—संकुचित अंग को खींचना (Extension)। उन्नमन—अधःस्थित शल्य या हड्डी आदि को ऊपर करना (Elevation)। विनमन—उभरी हुई हड्डी आदि को नीचे दबाना (Depression)। भञ्जन—शल्य को खण्डित करना (Crushing)। आधुनिक शल्यचिकित्सा में अश्मरी का आहरण भञ्जन करके ही होता है। इस विधि को लिथोट्रैटी (Lithotrity) कहते हैं। उन्मथन—शल्य ज्ञान करने के लिये शलाका द्वारा विलोडन करना (Sounding)। आचूषण—मुख या शृङ्ग द्वारा वात दुष्ट रक्त स्तन्य आदि को चूसना (Suction)। एषण—नाडिव्रणादिक के अज्ञात मार्ग का अन्वेषण करना (Probing or Exploration)। दारण—चिरबिल्वादि दारण द्रव्यों का प्रलेप करके पक्व शोथ को फोड़ना। डल्हणमतानुसार—शरकरणादिद्विधाकरणम्। ऋजूकरण—सरल करना। प्रक्षालन—निम्ब त्रिफला आदि के क्वाथ से व्रणादि धोना। प्रधमन—नासा कर्णादि में नाड़ी की सहायता से ओषधि चूर्ण फूँक देना (Isufflation)। प्रमार्जन—अंगुली वस्त्र बाल इत्यादि से पोंछ के साफ़ करना।

**स्वबुद्ध्या चापि विभजेद्यन्त्रकर्माणि बुद्धिमान्।**
**असंख्येयविकल्पत्वाच्छल्यानामिति निश्चयः ॥१७॥**

शल्य असंख्य आकार के होते हैं। इस कारण से बुद्धिमान् वैद्य को चाहिये कि वह अपने बुद्धिबल से (आवश्यकता के अनुसार भिन्न भिन्न प्रकार के) यंत्र तथा उनके कर्म निर्माण कर ले। यही (यंत्र और उनके कर्म की संख्या के संबंध में) निश्चय है ॥१७॥

**वक्तव्य**—यन्त्रकर्म—यन्त्रं च कर्म च तानि यंत्र तथा कर्म। इति निश्चयः—इस अध्याय में यंत्र और उनके कर्म का वर्णन तथा संख्या बतलाई गई है। वह केवल इनकी असंख्येयतानिदर्शक है, निश्चितिदर्शक नहीं समझना चाहिये। इसलिये अष्टांगसंग्रह में लिखा है—'अतः कर्मवशात्तेषामियत्तावधारणमशक्यम्'।

**तत्र, अतिस्थूलम्, असारम्, अतिदीर्घम्, अतिह्रस्वम्, अग्राहि, विषमग्राहि, वक्रं, शिथिलम्, अत्युन्नतं, मृदुकी ॑, मृदुमुखं, मृदुपाशमिति द्वादश यन्त्रदोषाः ॥१८॥**

यन्त्रों में (निम्न) द्वादश दोष होते हैं—(१) अतिस्थूल, (२) असार, (३) अतिदीर्घ, (४) अतिह्रस्व, (५) अग्राहि, (६) विषमग्राहि, (७) वक्र, (८) शिथिल, (९) अत्युन्नत, (१०) मृदुकील, (११) मृदुमुख, (१२) मृदुपाश ॥१८॥

**वक्तव्य**—अष्टांगसंग्रह में यन्त्रों के केवल आठ दोष बतलाये हैं—दीर्घह्रस्वस्थूलतनुवक्रविषमग्राह्यग्राहिशिथिलता इति अष्टौ यन्त्रदोषाः। असार—इसका अर्थ डल्हण के अनुसार 'अशुद्ध लोह से बना हुआ है'—'अशुद्धलोहादिघटित'। इसका दूसरा अर्थ हलका या तनु भी होता है। ऊपर वाग्भट के अनुसार जो आठ यन्त्रदोष बतलाये हैं, वे और सुश्रुतोक्त पहले आठ दोष मिल जाते हैं। केवल असार के स्थान में वाग्भट ने तनु

शब्द का प्रयोग किया है। इसलिये असार और तनु दोनों शब्द पर्यायवाचक समझने में कोई आपत्ति नहीं है। वैसा भी असार का अर्थ तनु या दुर्बल होता है—बहूनामप्यसाराणां समवायो हि दुर्जयः । इसके सिवाय दीर्घ, ह्रस्व, स्थूल, तनु, अग्राहि, विषमग्राहि—इन युग्मों में भी तनु शब्द ठीक बैठता है। हाराणचन्द्र के अनुसार असार का अर्थ 'कालेन जीर्णं दुरुपादानं च' है। परन्तु यह अर्थ थोड़ा अप्रशस्त प्रतीत होता है। क्योंकि यहां निर्दिष्ट किये हुए दोष नये यन्त्रों की बनावट के हैं अर्थात् नये यन्त्र निर्माण करते समय टालने के लिये निर्दिष्ट किये हैं। विषमग्राहि—ग्राह्यवस्तु के एक देश में पकड़ने वाला और दूसरे देश में न पकड़ने वाला—'एकतो गृह्णात्यन्यतो नेति' (इन्दुटीका)। वक्र—अनावश्यक स्थान में टेढ़ा किया हुआ। शिथिलता—जो ढीला पकड़ता है। अत्युन्नत—जिस यन्त्र के कील कण्ठ या स्कन्ध प्रदेश में न होकर किञ्चित् ऊँचे मध्य प्रदेश के तरफ लगे हुए हैं। इससे लिवरेज ( Leverage ) कम होता है। जिससे यन्त्र समग्राहि होते हुए भी शल्य पकड़ते समय अधिक आयास पड़ता है। इसका दूसरा अर्थ यह भी हो सकता है कि जिसके कील बाहर आये हुए हैं।

मृदुकील—मृदु का अर्थ बारीक या कमजोर। जिस यन्त्र के दोनों खण्ड आपस में कमजोर कील से जुड़े हुए हैं। इन में से प्रथम चार और सातवां दोष सर्व प्रकार के यन्त्रों के लिये लागू होते हैं और बाकी स्वस्तिक यन्त्रों के लिये विशेषतया लागू होते हैं।

**एतैर्दोषैर्विनिर्मुक्तं यन्त्रमष्टादशाङ्गुलम् ।**
**प्रशस्तं भिषजा ज्ञेयं तद्धि कर्मसु योजयेत् ॥१९॥**

इन ऊपर लिखे हुए (द्वादश) दोषों से विरहित, अट्ठारह अंगुल दीर्घ यन्त्र वैद्य को श्रेष्ठ समझना चाहिये ॥१९॥

**वक्तव्य**—अष्टादशांगुलम्—यह अंगुल प्रमाण विशेष करके स्वस्तिक यन्त्रों के संबंध में समझना चाहिये—'तत्र स्वस्तिकयन्त्राणि–अष्टादशांगुलप्रमाणानि'। कारण यह है कि शल्याहरण में स्वस्तिक यन्त्रों का ही उपयोग अधिक होता है।

**दृश्यं सिंहमुखाद्यैस्तु गूढं कङ्कमुखादिभिः ।**
**निर्हरेत्तु[1] शनैः शल्यं श(शा)स्त्रयुक्तिव्यपेक्षया ॥२०॥**

शास्त्र और युक्ति दोनों का उपयोग करके जो शल्य बाहर होता हो, उसे सिंहमुखादि यन्त्र से निकाले और जो गहरा होता हो, उसे कङ्कमुखादि यन्त्र से निकाले ॥२०॥

**वक्तव्य**—सिंहमुखादि—सिंहमुखादि पहले नव स्वस्तिक यन्त्र। कङ्कमुखादि—कङ्कमुख से लेकर अंतिम पंद्रह यन्त्र। व्यपेक्षा—उपयोग, आलोचना या विमर्श। सिंहमुखादि यन्त्र स्थूल मुख होने के कारण उनका उपयोग प्रायः दृश्य शल्यों में और कङ्कमुख तनुमुख होने के कारण उनका उपयोग भीतर घुसे हुए अदृश्य शल्यों में होता है।

**नि(वि)वर्तते साध्ववगाहते च**
**शल्यं निगृह्योद्धरते च यस्मात् ।**
**यन्त्रेष्वतः कङ्कमुखं प्रधानं**
**स्थानेषु सर्वेष्वधि(वि)कारि चैव ॥२१॥**

इति सुश्रुतसंहितायां सूत्रस्थाने यन्त्रविधिर्नाम सप्तमोऽध्यायः ॥७॥

[1] निर्हरेत.

कङ्कमुखयन्त्र ( शल्याहरण की दृष्टि से ) सर्व यन्त्रों में प्रधान है। क्योंकि वह घाव में अच्छी तरह प्रविष्ट होता है, शल्य पकड़ कर खींच के बाहर शीघ्र निकल आता है तथा सर्व स्थानों में भी उसका उपयोग होता है ॥२१॥

इति भास्करशर्मणा गोविन्दात्मजेन विरचितायामायुर्वेदरहस्यदीपिकायां सुश्रुतभाषाटीकायां यन्त्रविधिर्नाम सप्तमोऽध्यायः ॥७॥

## अष्टमोऽध्यायः ।

**अथातः शस्त्रावचारणीयमध्यायं व्याख्यास्यामः**
**यथोवाच भगवान् धन्वन्तरिः ॥१॥**

अब यहाँ से शस्त्रावचारणीय नामक अध्याय का व्याख्यान करते हैं जैसे कि भगवान् धन्वन्तरि ने किया ॥१॥

**वक्तव्य**—शस्त्राणामवचारणमुपयोगो यस्मिन्नध्यायेऽस्ति स शस्त्रावचारणीयः। जिस अध्याय में शस्त्रों को काम में लाने की विधि वर्णन की है, वह अध्याय शस्त्रावचारणीय कहलाता है।

**विंशतिः शस्त्राणि । तद्यथा—मण्डलाग्रकरपत्रवृद्धिपत्रनखशस्त्रमुद्रिकोत्पलपत्रकार्धधारसूचीकुशपत्राटीमुखशरारिमुखान्तर्मुखत्रिकूर्चककुठारिकाव्रीहिमुखारावेतसपत्रकबडिशदन्तशङ्क्वेषण्य इति ॥२॥**

बीस शस्त्र होते हैं। वे इस प्रकार हैं—(१) मण्डलाग्र, (२) करपत्र, (३) वृद्धिपत्र, (४) नखशस्त्र, (५) मुद्रिका, (६) उत्पलपत्र, (७) अर्धधार, (८) सूची, (९) कुशपत्र, (१०) आटीमुख, (११) शरारिमुख, (१२) अन्तर्मुख, (१३) त्रिकूर्चक, (१४) कुठारिका, (१५) व्रीहिमुख, (१६) आरा, (१७) वेतसपत्रक, (१८) बडिश, (१९) दन्तशंकु, (२०) एषणी ॥२॥

**वक्तव्य**—विंशतिः—यह शब्द शस्त्रों का प्रकार निदर्शक है, कुल संख्या निदर्शक नहीं है। क्योंकि मण्डलाग्र, वृद्धिपत्र, सूची इत्यादि शस्त्र दो दो तीन तीन होते हैं। इन शस्त्रों के नाम बहुधा आकार के अनुसार रक्खे गये हैं—तेषां नामभिरेवाकृतयः प्रायेण व्याख्याताः।

(१) मण्डलाग्र—जिसका अग्रभाग गोल होता है, उसे मण्डलाग्र कहते हैं। यह दो प्रकार का होता है—यदग्रे मण्डलं वृत्तं क्षुरसंस्थानमेव वा। (डल्हण)। द्वे मण्डलाग्रे ये प्रोक्ते एकं वृत्तमुखं तयोः। तीक्ष्णधारं दृढं कार्यमेकं तच्च क्षुराकृति ॥ (भोज)। एक वृत्तमुख और दूसरा क्षुराकार। वाग्भट में इसका वर्णन 'तर्जन्यन्तर्नखाकृति' ऐसा किया गया है। इसके अनुसार मण्डलाग्र शंकाकृति होता है। इसका उपयोग अर्म, पोथकी, सिराजाल इत्यादि अनेक नेत्ररोगों की चिकित्सा में तथा गलशुण्डिका, अधिजिह्वा में तथा मूढगर्भ की शस्त्रचिकित्सा में होता है। इन विविध कार्यों को देखकर यह अनुमान होता है कि मण्डलाग्र शस्त्र कई प्रकार का छोटा तथा मोटा होना आवश्यक है। इसके स्वरूप के विषय में भी आधुनिक पण्डितों में मतभिन्नता पाई जाती है। यथा—Circular knife, Round head knife, Razorlike roundheaded knife, Decapitating knife, Sharp. curette इत्यादि।

(२) करपत्र–'कण्टकैराचितत्वात् करात् पततीति करपत्रम्' (हाराणचन्द्र)। यह करपत्र लंबाई में षडङ्गुल (सुश्रुत), दशाङ्गुल (वाग्भट), द्वादशाङ्गुल (भोज) होता है—छेदेऽस्थ्नां करपत्रं तु खरधारं दशाङ्गुलम्। विस्तारे द्व्यङ्गुलं सूक्ष्मदन्तं सुत्सरुबंधनम्॥ (वाग्भट)। द्वादशांगुलदीर्घं स्यात्तनु चाचितकंटकम्। करपत्रं विजानीयाद्विषगाकृतिमानतः॥ (भोज)। इसका मुख्य उपयोग अस्थिछेदन के लिये होता है। अंग्रेजी में करपत्र को बोन सा (Bone saw) कहते हैं।

(३) वृद्धिपत्र—वृद्धिनामक ओषधिपत्र के आकार का जिस शस्त्र का पत्र होता है, वह वृद्धिपत्र शस्त्र है। इसके दो भेद होते हैं। १ प्रयताग्र, २ अञ्चिताग्र। इन में से जो प्रयताग्रवृद्धिपत्र है, उसी को क्षुर कहते हैं—अत्रैवायताग्रं वृद्धिपत्रं क्षुरमाहुः। अत एव 'क्षुरकर्तरीसंदंशैः' (चि. अ. १) इत्याचार्यवचनं क्षुरसंज्ञान्तरवचनादुपपन्नं भवति। (चक्रः)। डल्हण अञ्चिताग्र को क्षुर मानता है—अनयोर्मध्येऽञ्चिताग्रं वृद्धिपत्रं क्षुरमाहुः। हाराणचंद्र के अनुसार जिस शस्त्र का फल पर्याप्त चौड़ा होता है, वह वृद्धिपत्र है—वृद्धिपत्रमिति वृद्धिरायतत्वेन समृद्धिः पत्रे पत्राकारे फले यस्य तद् वृद्धिपत्रम्। इस की लंबाई सात अंगुल-साढ़े पांच अंगुल वृन्त और डेढ़ अंगुल फल-होती है-अर्धपञ्चांगुलं वृन्तं कार्यं सार्धाङ्गुलं फलम्। वाग्भट ने वृद्धिपत्र का वर्णन ऐसा किया है—वृद्धिपत्रं क्षुराकारं छेदभेदनपाटने। ऋज्वग्रमुन्नते शोथे गंभीरे च तदन्यथा। नताग्रं पृष्ठतः। इन में प्रयताग्र वृद्धिपत्र का सादृश्य 'स्कालपेल या डिसेक्टिंग नाइफ' (Scalpel, Dissecting knife) के साथ और अञ्चिताग्र-वृद्धिपत्र का कर्व्हड बिस्तुरी (Curved Bistoury) के साथ होता है। इस वृद्धिपत्र का उपयोग विद्रधि चीरने के लिये, व्रण के वाल काटने के लिये, लूतादंश में त्वचा विदारण करने के लिये तथा मेदोवृद्धि (Elephantiasis of scrotum) में पाटन करने के लिये होता है।

(४) नखशस्त्र—नख काटने का शस्त्र—नखानां छेदने कार्यं शस्त्रमष्टांगुलायतम्। अर्धांगुलं मुखं तस्य तीक्ष्णधारं तु कल्पयेत्॥ (भोज)। डल्हण के अनुसार इसका फल दो अंगुल लंबा और एक अंगुल चौड़ा होता है। वाग्भट के अनुसार इसकी लंबाई नौ अंगुल होती है और यह संदंशशस्त्र है, जिसका मुख वक्रधार और ऋजुधार दो फलों से बनता है—वक्रर्जुधारं द्विमुखं नखशस्त्रं नवांगुलम्। सूक्ष्मशल्योद्धृतिच्छेदभेदप्रच्छानलेखने॥ (वाग्भट)। तस्य एकं मुखं वक्रमन्यदृजुसपष्टम्। (अरुणदत्त)। अष्टांगसंग्रह में इसके मुख का वर्णन ऐसा किया गया है—एकतोऽश्वकर्णमुखमन्यतो वत्सदंतमुखम्। कुछ लोग आठ अंगुल लंबाई का वक्रमुख और नौ अंगुल का ऋजुमुख ऐसे दो नखशस्त्र मानते हैं—अष्टांगुलं वक्रधारमृजुधारं नवांगुलम्। अँग्रेजी में नखशस्त्र को नेल पेरर (Nail parer) कहते हैं।

(५) मुद्रिका—तर्जनी के अगले पोरवे के समान इस शस्त्र का वलय होता है और उसी में वृद्धिपत्र समान एक शस्त्र जुड़ा हुआ रहता है—मुद्रिकायां निबद्धं स्याद् वृद्धिपत्रसलक्षणम्। द्व्यंगुलं मुद्रिकाशस्त्रं क्षुरसंस्थानमेव च॥ (भालुकि)। वाग्भट ने इसको अंगुलिशस्त्र कहा है—कुर्यादंगुलिशस्त्रकम्। मुद्रिकानिर्गतमुखं फले त्वर्धांगुलायतम्॥ योगतो वृद्धिपत्रेण मण्डलाग्रेण वा समम्। तत्प्रदेशिन्यग्रपर्वप्रमाणार्पणमुद्रिकम्॥ सूत्रबद्धं गलस्रोतोरोगच्छेदनभेदने॥ गलरोग के सिवाय इसका उपयोग मूढगर्भदारण के लिये भी होता था—मण्डलांगुलिशस्त्राभ्यां तत्र कर्म प्रशस्यते। विष्कंभौ नाम तौ मूढौ शस्त्रदारणमर्हतः॥ (वाग्भट)। अँग्रेजी में इसको फिंगर नाइफ (Finger knife) कह सकते हैं।

(६) उत्पलपत्र—इस शस्त्र के फल का आकार नील कमलदल-समान, तीन अंगुल लंबा और एक अंगुल चौड़ा होता है—तुल्यमुत्पलपत्रेण तीक्ष्णधारं समाहितम्। षडंगुलं प्रमाणेन शस्त्रमुत्पलपत्रकम्। तत्पत्रं त्र्यंगुलायामं कार्यमंगुलविस्तृतम्॥ अँग्रेजी में इसको लान्सेट (lancet) कह सकते हैं।

(७) अर्धधार—इस शस्त्र की कुल लंबाई आठ अंगुल होती है, फल दो अंगुल होता है और उसी के आधे भाग में तीक्ष्णधारा होती है। अर्धधारं तु कर्तव्यं शस्त्रमष्टांगुलायतम्। उरस्यंगुलविस्तारं फले तद् द्व्यंगुलं भवेत्॥ (भोज)। कुछ लोग इसको च(व)क्रधा भी कहते हैं। वाग्भट ने इसको 'अध्यर्धधार' कहा है। उसके अनुसार इसकी धारा आधा से अधिक फल में होती है—अधिकमर्धं धारा यस्य तदध्यर्धधारम्। कुछ लोग अर्धधार का अर्थ जिसके फल में केवल एक तरफ धारा (Single edged) हो ऐसा कहते हैं। यह एक प्रकार का नाईफ (Knife) है।

(८) सूची—सूची तीन प्रकार की होती है—१ दो अंगुल लंबी और गोल, २ तीन अंगुल लंबी और तिधारी, ३ धनु के समान टेढ़ी आकार वाली। इनका एक अग्र अत्यंत तीक्ष्ण और दूसरा अग्र सूत्रण के लिये पाशयुक्त होता है। उपर्युक्त तीन प्रकार आकार के अनुसार केवल दो ही बन जाते हैं-सरल और वक्र। अंग्रेजी में सूची को 'नीडल' (Needle) कहते हैं। आधुनिक शल्यचिकित्सा में सीवन के लिये तीन प्रकार की सूची व्यवहृत होती है—(१) सरल (Straight) सूची, (२) वक्रमुख (Half curved) सूची, (३) धनुर्वक्र (Fully curved) सूची। सूची का वर्णन आगे पचीसवें अध्याय में किया गया है।

इनके सिवाय सुश्रुत में यवमुखी नामक एक स्वतंत्र सूची का निर्देश बंधन (Ligaturing) द्वारा अर्बुदों का निर्मूलन करने के लिये किया है। अर्बुदादिषु चोत्क्षिप्य मूले सूत्रं निधापयेत्। सूचीभिर्यववक्त्राभिराचितं वा समन्ततः। मूले सूत्रेण बध्नीयाच्छिन्ने चोपचरेद् व्रणम्॥ (चि. अ- १७)।

(९) कुशपत्र—दर्भपत्र के समान इसका फल और लंबाई दो अंगुल होती है। अंग्रेजी शस्त्रों में इसका सादृश्य 'पेजेट का नाइफ या बिस्तुरी' (Paget's knife or Bistoury) के साथ होता है।

(१०) आटीमुख—दलदल के स्थान में रहने वाला एक विशेष पक्षी होता है, उसे आटी (Tardus ginginia mus) कहते हैं। उसके मुख सदृश इस शस्त्र का मुख (फल) होता है। फल दो अंगुल लंबा और वृन्त चार अंगुल लंबा होता है। इस का उपयोग रक्तस्रावण के लिये होता है। चंद्र चक्रवर्ती (Interpretation of A. H. Medicine) आटीमुख शस्त्र को स्वस्तिक यन्त्र समान दो फलों का बना हुआ मानते हैं और इसको 'हाकबिल सीझर्स' (Hawk bill Scissors) कहते हैं। परंतु इसका वर्णन सुश्रुत, वाग्भट तथा अन्य स्थान में जो मिलता है तथा इसका रक्त स्रावण के लिये जो उपयोग बतलाया गया है उसी से यह शस्त्र कर्तरी सदृश नहीं हो

सकता—वृन्तं सप्तांगुलं विद्यात्तस्याग्रे फलमिष्यते । आटीमुखप्रकारं हि फलमंगुष्ठमायतम् । आटीमुखं विजानीयात्तत् स्रावणविधौ मतम् ॥ यह भी एक प्रकार का लान्सेट (Lancet) के सदृश शस्त्र है।

(११) शरारीमुख—लंबी चोंच का एक विशेष पक्षी होता है। उसके दो भेद होते हैं—धवलस्कन्ध और रक्तशीर्ष। इनमें धवलस्कन्ध को शरारी कहते हैं। उसके मुख के सदृश जिस शस्त्र का मुख है, उसे शरारीमुख कहते हैं। इसी को सुश्रुत कर्तरी कहता है—दशांगुला शरारीमुखी सा कर्तरीति कथ्यते। रोमाकीर्णो व्रणो यस्तु न सम्यगुपरोहति। क्षुरकर्तरीसंदंशैस्तस्य रोमाणि कर्तयेत्॥ वाग्भट में शरारीमुख और कर्तरी दो स्वतंत्र शस्त्र बतलाये हैं और उनके कर्म भी स्वतंत्र दिये हैं। शरारीमुख का उपयोग विस्रावण के लिये और कर्तरी का उपयोग छेदन के लिये है। स्राव्ये शरार्यास्यत्रिकूर्चके। स्नायुसूत्रकचच्छेदे कर्तरी कर्तरी-निभा॥ इसका अर्थ यह हो सकता है कि सुश्रुत का शरारी-मुख शस्त्र दो फलका कर्तरी के सदृश था और वाग्भट का शरारी-मुख एक फल का लान्सेट या नाइफ के सदृश था। अंग्रेजी में कर्तरी को ( Pair of Scissors ) कहते हैं।

(१२) अन्तर्मुख—अर्धचन्द्राकार डेढ़ अंगुल लंबे फल का यह एक शस्त्र है। इसकी धारा अन्तर्भाग में होती है। तद्वदन्तर्मुखं तस्य फलमध्यर्धमंगुलम् । अर्धचंद्राननं चैतत्। ( वाग्भट ) । यह अंग्रेजी कर्वड् विस्चुरी ( Curved Bis toury ) के सदृश शस्त्र है। जी. एन. मुकर्जी ( Surgical Instruments ) अन्तर्मुख को कर्तरी समान शस्त्र समझते हैं।

(१३) त्रिकूर्चक—तीन तीक्ष्णाग्र शलाका या सूची एक गोल पीठ पर बैठाकर बनाया हुआ शस्त्र—त्रयः कूर्चाः क्षुद्रच्छुरिका यस्य तत्त्रिकूर्चकम् । (हाराणचन्द्र)। अङ्गुलानि तथाष्टौ च शस्त्रं कार्यं त्रिकूर्चकम् । फलैरन्तर्मुखाकारैरङ्गुलैरन्वितं त्रिभिः ॥ एकैकस्य फलस्यैपामन्तरं व्रीहिसंमितम्। वृन्तं पंचांगुलायामं कार्यं रुचकभूषितम्॥ (डल्हण)। कुछ अँग्रेजी टीकाकार कूर्च का अर्थ पार्श्व ( Side ) करके त्रिकूर्चक से अँग्रेजी ट्रोकार ( Trocar ) समझते हैं— ( Trocar is derived from French 'trois'—three, +'carre'–Side, having the same meaning of tri-kurchchaka–Chandra Chakravarty ) । परन्तु ऊपर इस शस्त्र का जो वर्णन दिया है, उसके अनुसार कूर्च का अर्थ पार्श्व नहीं हो सकता। इसके सिवाय वाग्भट में त्रिकूर्च की भाँति दो अधिक शस्त्र 'कूर्च और खज' के नाम से वर्णन किये हैं—सर्ववृत्तास्ताश्चतुरंगुलाः। कूर्चौ वृत्तैकपीठस्थाः सप्ताऽष्टौ वा सुबंधनाः॥ अर्धांगुलैर्मुखैर्वृत्तैरष्टाभिः कण्टकैः खजः॥ इनका वर्णन देखते हुए ऊपर डल्हण ने जो त्रिकूर्चक का वर्णन किया है, वही प्रशस्त प्रतीत होता है। कूर्च का अर्थ सूची या कूंची ( Brush ) करना योग्य है।

(१४) कुठारिका—कुठार सदृश शस्त्र । पृथुः कुठारी गोदन्त-सदृशार्धाङ्गुलानना। (वाग्भट)। कुठारिकायां वृन्तं स्यात् सार्धसप्तां-गुलायतम्। फलमर्धांगुलायामं गोदन्तसदृशं समम् ॥ ( डल्हण )। अँग्रेजी में कुठारिका को एक्सशेपड् नाइफ ( Axeshaped knife ) कहते हैं।

(१५) व्रीहिमुख—व्रीहिसदृश जिस शस्त्र का मुख होता है, उसे व्रीहिमुख कहते हैं। इसकी लंबाई कुल छः अंगुल होती है दो अंगुल वृन्त और चार अंगुल फल। 'शस्त्रं व्रीहिमुखं कार्यमंगुलानि षडायतम्। द्व्यंगुलं तस्य वृन्तं स्यात् तत्फलं चतुरंगुलम्॥ तन्मुखं व्रीहि-विस्तारं तनुसंगूढकंटकम् ॥ अँग्रेजी में व्रीहिमुख को ट्रोकार ( Trocar ) कहते हैं। इसका उपयोग मूत्रवृद्धि और जलोदर में जल निकालते समय वेध करने के लिये होता है।

(१६) आरा—चमार लोग चर्म में छेद करने के लिये जो आर उपयोग में लाते हैं, उसके आकार का यह शस्त्र होता है। इसकी लंबाई आठ अंगुल होती है। फल तिल समान चपटा तथा पतला और पिछला भाग गोपुच्छ की भाँति ऊपर की ओर क्रमशः मोटा होता है—'आरा ह्यष्टांगुलायामा कर्तव्या तु विशांपते। तिलप्रमाणं तु फलं तस्याः कार्यं समाहितम्। दूर्वांकुरपरी-णाहं वृन्तं गोपुच्छसन्निभम्' ॥ वाग्भट में आरा का वर्णन ऐसा किया है—आरार्धांगुलवृत्तास्या तत्प्रवेशस्तथोर्ध्वतः। चतुरस्रा तया विध्येच्छोफ पक्वामसंशये॥ अंग्रेजी में आरा को आल (Awl) कहते हैं।

(१७) वेतसपत्र—वेतपत्र की भाँति जिस शस्त्र का फल लंबा, पतला और तीक्ष्णाग्र होता है। इसकी धारा दन्तयुक्त (Scratted), फल की लंबाई चार अंगुल और वृन्त की लंबाई चार अंगुल होती है। 'वेतसपत्रवद्दन्तुरत्वादस्य वेतसं वेतसपत्रं वेति संज्ञा' (वाग्भटार्थकौमुदी)। तीक्ष्णमंगुलविस्तारं चतुरंगुलमायतम्। अंगुलानि तु चत्वारि वृन्तं कार्यं विजानता॥ (भोज)। कुछ लोग इसकी धारा दन्तुर नहीं मानते हैं। अंग्रेजी में इस को न्यारो क्लेडेड नाइफ या स्कालपेल ( Narrow claded knife or scalpel ) कह सकते हैं।

(१८) बडिश—मछली पकड़ने के लोहे के कांटे के समान शस्त्र। इसकी लंबाई छः अंगुल होती हैं-साढ़े पाँच अंगुल वृन्त और आधा अंगुल फल। इसके दो भेद होते हैं-स्वानतबडिश-अधिकवक्र और नात्यानत बडिश—थोड़ा मुड़ा हुआ या अर्ध-चंद्राकृति। बडिशे चापि कर्तव्ये प्रमाणेन षडंगुले। स्वानतं तु तयोरे-कमेकं नात्यग्नतं भवेत्॥ अर्धपंचांगुलं वृन्तं शेषं कार्यं मुखं तयोः। अर्धचंद्राकृति वक्त्रं कार्यं नात्यानतस्य तु । स्वानतं नामयेत्तत्र बडिशं च भिषग्वरः। वृन्ताग्रयोरन्तरं स्याद्यावदर्धांगुलं भवेत्॥ ( भोज )। इसका उपयोग ग्रहण ( पकड़ने ) के लिये होता था। आधु-निक शल्यशास्त्र में ग्रहण के लिये भिन्न भिन्न प्रकार के खरमुख संदंश ( Forceps ) अधिक उपयोग में आते हैं, जिसके लिये प्राचीन काल में बडिश का उपयोग होता था। अंग्रेजी में बडिश 'हुक' ( Hook ) कहलाता है।

(१९) दन्तशंकु—इसका उपयोग दांतों से शर्करा, कापा-लिका इत्यादि निकालने के लिये होता है। इसकी लंबाई छः अंगुल होती है। मुख चौकोर, तीक्ष्णाग्र और शंकु की भांति मुड़ा हुआ होता है—कार्यः षडंगुलायामो दन्तशंकुर्विजानता। शंकुवच्च मुखं तस्य कार्यमर्धांगुलायतम्॥ चतुरस्रं समं चैव तीक्ष्णधारं समाहितम् । वृन्ताग्रं तस्य कर्तव्यं शस्त्रव्रीहिमुखाकृति॥ कपालिकां शर्करां च दन्तस्थां तेन शोधयेत्॥ (भोज)। वाग्भट में इसका नाम 'दन्तलेखन' दिया गया है—एकधारं चतुष्कोणं प्रबद्धाकृति चैकतः। दन्तलेखनकं तेन शोधयेद्दन्तशर्कराम् ॥ अंग्रेजी में दन्तशंकु को 'टूथ स्केलर' (Tooth scaler) कहते हैं।

(२०) एषणी—गण्डूपदाकारमुखी एषणी का वर्णन यन्त्रा-ध्याय में हो चुका है। यहां अन्य दो प्रकार की एषणी अभिप्रेत

है। एषणी के कुल तीन कार्य होते हैं—१ अन्वेषण, २ भेदन, ३ आनुलोमन। अन्वेषण के लिये गण्डूपदाकारमुखी एषणी व्यवहृत होती है। इसका समावेश शलाका में किया गया है। भेदन या भेदनपूर्वक अन्वेषण के लिये तीक्ष्णमुखी एषणी चाहिये। इस तीक्ष्णमुखी एषणी का समावेश यहां शस्त्र में किया है। इसकी लंबाई आठ अंगुल होती है और पीछे सूत्र के लिये पाश होता है—भेदनार्थेऽपरा सूचीमुखा मूलनिविष्टखा। (वाग्भट)। इसका उद्देश अन्वेषणपूर्वक भेदन या भेदनपूर्वक अन्वेषण होता है। इसको अंग्रेजी में 'शार्प प्रोब' (Sharp Probe) या 'नीडल शेपड प्रोब' (Needle Shaped Probe) कह सकते हैं। एषणी का तीसरा कार्य आनुलोमन (Directing) होता है। इस काम के लिये जो एषणी उपयोग में आती है, उसे अंग्रेजी में डायरेक्टर (Director) कहते हैं। भगन्दर की शस्त्रक्रिया में जो एषणी का निर्देश-एषणीं दत्त्वा शस्त्रं पातयेत्—किया है, वहाँ आनुलोमक एषणी (Probe Director) समझना चाहिये। शस्त्रपात के समय आनुलोमक एषणी का उपयोग करने से व्रणगति के अनुसार भेदन होता है तथा शरीर के अन्य अंग पर शस्त्र का आघात होने का भय नहीं होता है। शस्त्र की भांति सूत्र का भी अनुलोमन करने के लिये पाश्चात्य शस्त्रों में कुछ आनुलोमक एषणी प्रयुक्त होती है—यथा हर्निया डायरेक्टर (Hernia Director), अन्यूरिझम नीडल (Aneurysm Needle) इत्यादि। इन का भी समावेश इसी प्रकार के एषणी में करना चाहिये।

उपर्युक्त बीस शस्त्रों के सिवाय वाग्भट में निम्न शस्त्र अधिक वर्णन किये हैं—१ सर्पास्य—यह शस्त्र नासाकर्णगत अर्श तथा अर्बुद छेदन के लिये होता है। इसका फल अर्धांगुल होता है—सर्पवक्त्रं वक्रमर्धांगुलफलं घ्राणकर्णार्शोऽर्बुदच्छेदनार्थम्। (अ० संग्रह)। २ लिंगनाशवेधनी शलाका—ताम्रीशलाका द्विमुखी मुखे कुरुवकाकृतिः। सुश्रुत में भी उत्तरतन्त्र में 'लिंगनाश-चिकित्सा के समय एक प्रकार की शलाका वर्णन की है—अष्टांगुलायता मध्ये सूत्रेण परिवेष्टिता। अंगुष्ठपर्वसमिता वक्त्रयोर्मुकुलाकृतिः। ताम्रायसी शातकौम्भी शलाका स्यादनिंदिता॥ (अ. १७)। अँग्रेजी में लिंगनाशवेधनी शलाका को 'क्याटाराक्ट नीडल' (Cataract Needle) कहते हैं। ३ कूर्च—। ४ खज—इनका वर्णन त्रिकूर्चक शस्त्र के साथ किया गया है। ५ कर्तरी—इसका वर्णन शरारीमुख का वर्णन करते समय किया गया है। कर्तरी को अँग्रेजी में सीझर्स (Scissors) कहते हैं। ६ कर्णवेधनशस्त्र—अष्टांगसंग्रह में कर्णव्यधन नामक केवल एक शस्त्र वर्णन किया है—कर्णव्यधनं त्र्यंगुलायतमंगुलसुषिरं घनं यूथिकामुकुलाग्रम्। परन्तु अष्टांगहृदय में पतली कर्णपाली के लिये एक और मोटी कर्णपाली के लिये दूसरा शस्त्र वर्णन किया है—(१) व्यधनं कर्णपालीनां यूथिकामुकुलाननम्। (२) बहलायाश्च शस्यते। सूची त्रिभागसुषिरा त्र्यंगुला कर्णवेधनी॥ सुश्रुत में बालक के कर्णवेधन के समय तनुपाली के लिये सूची और कठिनपाली के लिये आरा का उपयोग करने के लिये लिखा है—प्रतनुकं सूच्या, बहलमारया। वाग्भट ने यद्यपि ये शस्त्रविशेष कर्णवेधन के लिये वर्णन किये हैं तथापि बालक के कर्णवेधन के लिये सुश्रुत के ही अनुसार सूची और आरा का उपयोग करने के लिये लिखा है।

**तत्र मण्डलाग्रकरपत्रे स्यातां छेदने लेखने च, वृद्धिपत्रनखशस्त्रमुद्रिकोत्पलपत्रकार्धधाराणि छेदने भेदने च, सूचीकुशपत्राटीमुखशरारिमुखान्तर्मुखत्रिकूर्चकानि विस्रावणे, कुठारिकाव्रीहिमुखारावेतसपत्रकाणि व्यधने सूची च, बडिशं दन्तशङ्कुश्चाहरणे, एषण्येषणे आनुलोम्ये च, सूच्यः सीवने; इत्यष्टविधे कर्मण्युपयोगः शस्त्राणां व्याख्यातः ॥३॥**

इन शस्त्रों में से मण्डलाग्र और करपत्र छेदन और लेखन के काम में आते हैं; वृद्धिपत्र, नखशस्त्र, मुद्रिका, उत्पलपत्रक और अर्धधार छेदन और भेदन के काम में आते हैं; सूची, कुशपत्र, आटीमुख, शरारिमुख, अन्तर्मुख, त्रिकूर्चक विस्रावण के काम में आते हैं; कुठारिका, व्रीहिमुख, आरा, वेतसपत्रक तथा सूची वेधन के काम में आते हैं; बडिश और दन्तशंकु आहरण के काम में आते हैं; एषणी एषण और आनुलोमन के काम में आती है; सूची सीवन के काम में आती है; इस प्रकार आठों प्रकार के कामों में शस्त्रों का उपयोग किया जाता है ॥३॥

वक्तव्य—इस सूत्र में भिन्न भिन्न शस्त्रों के कार्य वर्णन किये हैं। विस्रावण—इससे यहाँ रक्तविस्रावण विशेष करके प्रच्छान समझना चाहिये। मूत्रवृद्धि या जलोदर से जलविस्रावण का अर्थ यहाँ अभिप्रेत नहीं है। विस्रावण का यह अर्थ करने के कारण ही त्रिकूर्चक का अर्थ ट्रोकार किया गया है। अष्टाङ्गसंग्रह में इन शस्त्रों का कार्य प्रच्छान ही लिखा है—कुशपत्रादीनि पञ्च प्रच्छाने। आहरण—बडिश का समावेश यन्त्रवर्ग में भी किया है और वहाँ उसका कार्य आहरण बतलाया है। शस्त्रवर्ग का बडिश तीक्ष्णाग्र होने के कारण आहरण की अपेक्षा वेधपूर्वक ग्रहण का कार्य इससे अधिक किया जाता है—बडिशेन समाहितः, बडिशेनावलंबितः। (सुश्रुत)। वाग्भट ने भी बडिश का कार्य ग्रहण ही लिखा है—ग्रहणे शुण्डिकार्मादेर्बडिशः सुनताननः। (अ.हृ.)। बडिशो ग्रहणे। (अ.सं.)। इसलिये आहरण से निकालना (Extraction) तथा वेधपूर्वक पकड़ के रखना (Fixation) ये दो अर्थ समझना चाहिये। एषणे आनुलोम्ये च—इसका विवरण पीछे एषणी के वर्णन में किया गया है। आनुलोमन का अर्थ डल्हण के अनुसार विस्रावण होता है—आनुलोम्यमत्र विस्रावणमभिप्रेतम्, नतु ऋजुकरणं; कस्मात्, ऋजुकरणस्य शस्त्रकर्मस्वनिर्दिष्टत्वात्। हाराणचन्द्र आनुलोम्य का अर्थ जैसा ऊपर बतलाया गया है, वैसा करते हैं—आनुलोम्ये तेपामेव छेदानुक्रमे, त एव ह्येषण्यनुसारिणा शस्त्रेण यथाक्रममामूलं छिद्यन्ते, वक्ष्यति च 'एषणीं दत्त्वा शस्त्रं पातयेत्'।

**तेषामथ यथायोगं ग्रहणसमासोपायः कर्मसु वक्ष्यते—तत्र वृद्धिपत्रं वृन्तफलसाधारणे भागे गृह्णीयाच्छेदनान्येवं सर्वाणि; वृद्धिपत्रं मण्डलाग्रं च किंचिदुत्तानेन पाणिना लेखने बहुशोऽवचार्य, वृन्ताग्रे विस्रावणानि, विशेषेण तु बालवृद्धसुकुमारभीरुनारीणां राज्ञां राजपुत्राणां च त्रिकूर्चकेन विस्रावयेत्, तलप्रच्छादितवृन्तमङ्गुष्ठप्रदेशिनीभ्यां**

**व्रीहिमुखं, कुठारिकां वामहस्तन्यस्तामितरहस्तमध्यमाङ्गुल्याऽङ्गुष्ठविष्टब्धयाऽभिहन्यात्, आराकरपत्रैषण्यो मूले, शेषाणि तु यथायोगं गृह्णीयात् ॥४॥**

अब उन शस्त्रों का ( भिन्न भिन्न ) कार्यों में ग्रहण करने का योग्य तरीका वर्णन किया जाता है। उनमें से वृद्धिपत्र वृन्त और फल के संयोग के स्थान में पकड़ना चाहिये तथा अन्य भेदन शस्त्रों को भी इसी प्रकार पकड़ना चाहिये। वृद्धिपत्र और मण्डलाग्र को लेखन कर्म के समय किंचित् ऊँचे हाथ से पकड़ कर कई बार चलाना चाहिये। ( सूचीकुशपत्रादि ) विस्रावण के शस्त्रों को दस्ते के अग्रभाग से पकड़ना चाहिये। विशेष करके बालक, वृद्ध, सुकुमारप्रकृति, डरपोक, स्त्री, राजा तथा राजकुमार—इनका रक्त त्रिकूर्चक से निकालना चाहिये। व्रीहिमुख शस्त्र को अंगुष्ठ और तर्जनी से ऐसे पकड़ना चाहिये कि उसका वृन्तभाग हथेली से ढक जाय। कुठारिका शस्त्र को उसके दण्ड में ) बाएँ हाथ से पकड़ के दाहिने हाथ की बीच की अंगुली से अंगूठे का सहारा लेकर ( उसके मस्तक पर ) ताड़न करना चाहिये। आरा, करपत्र और एषणी को जड़ से पकड़ना चाहिये। और शेष शस्त्रों को जैसे उनका कार्य ठीक होवे, उसी भाँति पकड़ना चाहिये ॥४॥

**वक्तव्य**—वृन्तफलसाधारणे भागे—वृन्त और फल के संयोग के स्थान में। मुखवारंगसंधिः। ( इन्दु )। इसका ग्रहण तर्जनी, मध्यमा और अंगुष्ठ—इन तीनों अंगुलियों से करना चाहिये। उत्तानेन पाणिना—लेखन के समय हलके हाथ से काम करना चाहिए। इसलिये हाथ किंचित् ऊँचा करने के लिये कहा है। बहुशः—लेखन अनेक बार करना पड़ता है, इसलिये 'बहुशः' लिखा है। अन्य कार्य साधारणतया एक समय शस्त्र का उपयोग करने से हो जाते हैं—सकृदेवापहरेच्छस्त्रमाशु च। विस्रावणानि—विस्रावण के शस्त्र अंगूठा और तर्जनी से पकड़ना चाहिये। तलप्रच्छादितवृन्तम्—वृन्त से यहां वृन्ताग्र समझना चाहिये। जलोदर में वेध करने के लिये केवल अंगुष्ठ तर्जनी की शक्ति से अधिक शक्ति की आवश्यकता होती है। वह शक्ति हथेली की सहायता लेने से मिल जाती है। इसलिये वेध करने के समय व्रीहिमुख शस्त्रमुख के पास अंगूठा और तर्जनी से इस प्रकार पकड़ना चाहिये कि उसका वृन्ताग्र हथेली के साथ लगा रहे। सर्व वृन्तभाग हथेली से ढाँकने की आवश्यकता नहीं होती। बहुधा वृन्ताग्र के सिवाय शेष भाग अंगुष्ठ तर्जनी के बीच में खुला रहता है। अंगुष्ठविष्टब्धया—अंगूठा मध्यमांगुलि के साथ मिला कर उस से ताड़न करना चाहिये। अंगूठा मिलाने का उद्देश्य उसीसे सहारा लेने के लिये होता है। अंगुष्ठाधारयुक्तया इत्यर्थः। वाग्भट ने शस्त्रग्रहण का वर्णन इस प्रकार किया है—छेदभेदनलेख्यार्थं शस्त्रं वृन्तफलान्तरे। तर्जनीमध्यमांगुष्ठैर्गृह्णीयात् सुसमाहितः॥ विस्रावणानि वृन्ताग्रे तर्जन्यङ्गुष्ठकेन च। तलप्रच्छन्नवृन्ताग्रं ग्राह्यं व्रीहिमुखं मुखे॥ मूलेष्वाहरणार्थं तु क्रियासौकर्यतोऽपरम्॥

**तेषां नामभिरेवाकृतयः प्रायेण व्याख्याताः। तत्र नखशस्त्रैषण्यावष्टाङ्गुले, सूच्यो वक्ष्यन्ते, (प्रदेशिन्यग्रपर्वप्रदेशप्रमाणा मुद्रिका, दशाङ्गुला शरारिमुखी, सा च कर्तरीति कथ्यते।) शेषाणि तु षडङ्गुलानि ॥५॥**

उन शस्त्रों का आकार प्रायः नामों ही से वर्णित हुआ है। उनमें नख-शस्त्र और एषणी आठ अंगुल के होते हैं। सूचियों का वर्णन आगे करेंगे। मुद्रिकाशस्त्र तर्जनी अंगुलि के अगले पोरवे के प्रमाण का होता है। शरारिमुखी दश अंगुल की होती है और उसी को कैंची भी कहते हैं। शेष शस्त्र छः अंगुल के होते हैं ॥५॥

**वक्तव्य**—प्रायेण—सूची, एषणी इत्यादिक का आकार नाम से ज्ञात नहीं होता है। इसलिये प्रायेण शब्द का प्रयोग किया है। सूची—इनका वर्णन आगे सूत्रस्थान के अष्टविध शस्त्रकर्माध्याय ( २५ वें ) में किया है। शेषाणि—ऊपर निर्दिष्ट किये हुए शस्त्रों के अतिरिक्त या जब शस्त्रों का प्रमाण निर्दिष्ट नहीं किया जाता है तब छः अंगुल की लंबाई होनी चाहिये। इन शस्त्रों में वृन्त और फल का प्रमाण कैसा होना चाहिये इसका वर्णन सुश्रुत में नहीं मिलता है। वाग्भट ने यह प्रमाण 'स्वोन्मानार्धचतुर्थांशफलानि' ऐसा दिया है। इसका अर्थ भिन्न भिन्न टीकाकार भिन्न भिन्न करते हैं। परंतु इसका सरल अर्थ यह है—'अपनी लंबाई से आधा या चतुर्थांश फल जिन का होता है'—स्वं च तदुन्मानं स्वोन्मानम्, उन्मानं दैर्घ्यम्, तस्मादर्धं चतुर्थांशं वा फलं येषां तानि स्वोन्मानार्धचतुर्थांशफलानि। यह सामान्य प्रमाण बतलाया गया है। शास्त्र और अनुभव के अनुसार इसमें अन्तर हो सकता है।

**तानि सुग्रहाणि, सुलोहानि सुधाराणि, सुरूपाणि, सुसमाहितमुखाग्राणि, अकरालानि, चेति शस्त्रसम्पत् ॥६॥**

ये शस्त्र उत्तम मूठ ( Handle ) युक्त, अच्छे लोह से बने हुए, उत्तम धारा युक्त, देखने में सुंदर, जिनका फल का भाग यथाप्रमाण ठीक बना हुआ हो तथा मुलायम होने चाहियें। ये गुण शस्त्रों की संपत्ति है ॥६॥

**वक्तव्य**—ग्रह—शस्त्रों का ग्राह्य भाग—गृह्यतेऽस्मिन्निति ग्रहः। इसी को ही वारंग या वृन्त कहते हैं। अँग्रेजी में ग्रह को हैण्डल ( Handle ) कहते हैं। सुलोह—कान्तलोह। इसे अँग्रेजी में स्टील (Steel) कहते हैं। शस्त्र के लिये उत्तम लोह का उपयोग करना अत्यन्त आवश्यक है। अन्यथा उसकी धारा ठीक नहीं होती है और उस पर मोर्चा जल्दी चढ़ता है। मुखाग्र—फल। अकराल—अदन्तुर, जिसका बाह्य भाग मृदु हो।

**तत्र वक्रं, कुण्ठं, खण्डं, खरधारम्, अतिस्थूलम्, अतितुच्छम्, अतिदीर्घम्, अतिह्रस्वम्, इत्यष्टौ शस्त्रदोषाः। अतो विपरीतगुणमाददीत, अन्यत्र करपत्रात्; तद्धि खरधारमस्थिच्छेदनार्थम् ॥७॥**

टेढ़े होना, धारा कुण्ठित होना, टूटना या खण्डित होना, धारा खुरदरी होना, बहुत मोटे होना, अधिक पतले होना, बहुत लंबे होना, बहुत छोटे होना—ये शस्त्रों के आठ दोष होते हैं। करपत्र के सिवाय जिन में ये दोष नहीं हों, ऐसे शस्त्रों को काम में लाना चाहिये। करपत्र अस्थिच्छेदन के लिये होता है। इसलिये खरधारयुक्त काम में लाना चाहिये ॥७॥

है। एषणी के कुल तीन कार्य होते हैं—१ अन्वेषण, २ भेदन, ३ आनुलोमन। अन्वेषण के लिये गण्डूपदाकारमुखी एषणी व्यवहृत होती है। इसका समावेश शलाका में किया गया है। भेदन या भेदनपूर्वक अन्वेषण के लिये तीक्ष्णमुखी एषणी चाहिये। इस तीक्ष्णमुखी एषणी का समावेश यहां शस्त्र में किया है। इसकी लंबाई आठ अंगुल होती है और पीछे सूत्र के लिये पाश होता है—भेदनार्थेऽपरा सूचीमुखा मूलनिविष्टखा। (वाग्भट)। इसका उद्देश अन्वेषणपूर्वक भेदन या भेदनपूर्वक अन्वेषण होता है। इसको अंग्रेजी में 'शार्प प्रोब' (Sharp Probe) या 'नीडल शेपड प्रोब' (Needle Shaped Probe) कह सकते हैं। एषणी का तीसरा कार्य आनुलोमन (Directing) होता है। इस काम के लिये जो एषणी उपयोग में आती है, उसे अंग्रेजी में डायरेक्टर (Director) कहते हैं। भगन्दर की शस्त्रक्रिया में जो एषणी का निर्देश-एषणीं दत्त्वा शस्त्रं पातयेत्—किया है, वहाँ आनुलोमक एषणी (Probe Director) समझना चाहिये। शस्त्रपात के समय आनुलोमक एषणी का उपयोग करने से व्रणगति के अनुसार भेदन होता है तथा शरीर के अन्य अंग पर शस्त्र का आघात होने का भय नहीं होता है। शस्त्र की भांति सूत्र का भी अनुलोमन करने के लिये पाश्चात्य शस्त्रों में कुछ आनुलोमक एषणी प्रयुक्त होती है—यथा हर्निया डायरेक्टर (Hernia Director), अन्यूरिझम नीडल (Aneurysm Needle) इत्यादि। इन का भी समावेश इसी प्रकार के एषणी में करना चाहिये।

उपर्युक्त बीस शस्त्रों के सिवाय वाग्भट में निम्न शस्त्र अधिक वर्णन किये हैं—१ सर्पास्य—यह शस्त्र नासाकर्णगत अर्श तथा अर्बुद छेदन के लिये होता है। इसका फल अर्धांगुल होता है—सर्पवक्त्रं वक्रमर्धांगुलफलं घ्राणकर्णार्शोऽर्बुदच्छेदनार्थम्। (अ० संग्रह)। २ लिंगनाशवेधनी शलाका—ताम्रीशलाका द्विमुखी मुखे कुरुवकाकृतिः। सुश्रुत में भी उत्तरतन्त्र में 'लिंगनाश-चिकित्सा के समय एक प्रकार की शलाका वर्णन की है—अष्टांगुलायता मध्ये सूत्रेण परिवेष्टिता। अंगुष्ठपर्वसमिता वक्त्रयोर्मुकुलाकृतिः। ताम्रायसी शातकौम्भी शलाका स्यादनिंदिता॥ (अ. १७)। अँग्रेजी में लिंगनाशवेधनी शलाका को 'क्याटाराक्ट नीडल' (Cataract Needle) कहते हैं। ३ कूर्च—। ४ खज—इनका वर्णन त्रिकूर्चक शस्त्र के साथ किया गया है। ५ कर्तरी—इसका वर्णन शरारी-मुख का वर्णन करते समय किया गया है। कर्तरी को अँग्रेजी में सीझर्स (Scissors) कहते हैं। ६ कर्णवेधनशस्त्र—अष्टांग-संग्रह में कर्णव्यधन नामक केवल एक शस्त्र वर्णन किया है—कर्णव्यधनं त्र्यंगुलायतमंगुलसुषिरं घनं यूथिकामुकुलाग्रम्। परन्तु अष्टांगहृदय में पतली कर्णपाली के लिये एक और मोटी कर्णपाली के लिये दूसरा शस्त्र वर्णन किया है—(१) व्यधनं कर्ण-पालीनां यूथिकामुकुलाननम्। (२) बहलायाश्च शस्यते। सूची त्रिभाग-सुषिरा त्र्यंगुला कर्णवेधनी॥ सुश्रुत में बालक के कर्णवेधन के समय तनुपाली के लिये सूची और कठिनपाली के लिये आरा का उपयोग करने के लिये लिखा है—प्रतनुकं सूच्या, बहलमारया। वाग्भट ने यद्यपि ये शस्त्रविशेष कर्णवेधन के लिये वर्णन किये हैं तथापि बालक के कर्णवेधन के लिये सुश्रुत के ही अनुसार सूची और आरा का उपयोग करने के लिये लिखा है।

**तत्र मण्डलाग्रकरपत्रे स्यातां छेदने लेखने च, वृद्धिपत्रनखशस्त्रमुद्रिकोत्पलपत्रकार्धधाराणि छेदने भेदने च, सूचीकुशपत्राटीमुखशरारिमुखान्तर्मुख-त्रिकूर्चकानि विस्रावणे, कुठारिकाव्रीहिमुखारावेत-सपत्रकाणि व्यधने सूची च, बडिशं दन्तशङ्कुश्चाह-रणे, एषण्येषणे आनुलोम्ये च, सूच्यः सीवने; इत्यष्टविधे कर्मण्युपयोगः शस्त्राणां व्याख्यातः॥३॥**

इन शस्त्रों में से मण्डलाग्र और करपत्र छेदन और लेखन के काम में आते हैं; वृद्धिपत्र, नखशस्त्र, मुद्रिका, उत्पलपत्रक और अर्धधार छेदन और भेदन के काम में आते हैं; सूची, कुशपत्र, आटीमुख, शरारिमुख, अन्तर्मुख, त्रिकूर्चक विस्रावण के काम में आते हैं; कुठारिका, व्रीहिमुख, आरा, वेतसपत्रक तथा सूची वेधन के काम में आते हैं; बडिश और दन्तशंकु आहरण के काम में आते हैं; एषणी एषण और आनुलोमन के काम में आती है; सूची सीवन के काम में आती है; इस प्रकार आठों प्रकार के कामों में शस्त्रों का उपयोग किया जाता है॥३॥

वक्तव्य—इस सूत्र में भिन्न भिन्न शस्त्रों के कार्य वर्णन किये हैं। विस्रावण—इससे यहाँ रक्तविस्रावण विशेष करके प्रच्छान समझना चाहिये। मूत्रवृद्धि या जलोदर से जलविस्रावण का अर्थ यहाँ अभिप्रेत नहीं है। विस्रावण का यह अर्थ करने के कारण ही त्रिकूर्चक का अर्थ ट्रोकार किया गया है। अष्टाङ्ग-संग्रह में इन शस्त्रों का कार्य प्रच्छान ही लिखा है—कुशपत्रादीनि पञ्च प्रच्छाने। आहरण—बडिश का समावेश यन्त्रवर्ग में भी किया है और वहाँ उसका कार्य आहरण बतलाया है। शस्त्रवर्ग का बडिश तीक्ष्णाग्र होने के कारण आहरण की अपेक्षा वेध-पूर्वक ग्रहण का कार्य इससे अधिक किया जाता है—बडिशेन समाहितः, बडिशेनावलंबितः। (सुश्रुत)। वाग्भट ने भी बडिश का कार्य ग्रहण ही लिखा है—ग्रहणे शुण्डिकार्मादेर्बडिशः सुनताननः। (अ.हृ.)। बडिशो ग्रहणे। (अ.सं.)। इसलिये आहरण से निकालना (Extraction) तथा वेधपूर्वक पकड़ के रखना (Fixation) ये दो अर्थ समझना चाहिये। एषणे आनुलोम्ये च—इसका विवरण पीछे एषणी के वर्णन में किया गया है। आनुलोमन का अर्थ डल्हण के अनुसार विस्रावण होता है—आनुलोम्यमत्र विस्रावणमभिप्रेतम्, नतु ऋजुकरणं; कस्मात्, ऋजुकरणस्य शस्त्रकर्मस्व-निर्दिष्टत्वात्। हाराणचन्द्र आनुलोम्य का अर्थ जैसा ऊपर बतलाया गया है, वैसा करते हैं—आनुलोम्ये तेषामेव छेदानुक्रमे, त एव ह्येषण्यनुसारिणा शस्त्रेण यथाक्रममामूलं छिद्यन्ते, वक्ष्यति च 'एषणीं दत्त्वा शस्त्रं पातयेत्'।

**तेषामथ यथायोगं ग्रहणसमासोपायः कर्मसु वक्ष्यते—तत्र वृद्धिपत्रं वृन्तफलसाधारणे भागे गृह्णीयाद्भेदनान्येवं सर्वाणि; वृद्धिपत्रं मण्डलाग्रं च किंचिदुत्तानेन पाणिना लेखने बहुशोऽवचार्य, वृन्ताग्रे विस्रावणानि, विशेषेण तु बालवृद्धसुकुमार-भीरुनारीणां राज्ञां राजपुत्राणां च त्रिकूर्चकेन विस्रावयेत्, तलप्रच्छादितवृन्तमङ्गुष्ठप्रदेशिनीभ्यां**

दीर्घ, मृदु और अल्प पीड़ायुक्त ग्रंथि उत्पन्न करता है ॥९॥ आँवले की गुठली के समान, जालस्थित मछली के अण्डों के समान ( या बेर की गुठली के समान ) अन्य गाँठों से खूब परिवर्धित होने पर उस ग्रंथि को संचय की पराकाष्ठा होने से अपची कहते हैं ॥१०॥ खाजयुक्त और अल्पपीड़ा देने वाली वह ग्रंथियाँ फूटकर बहने लगती हैं, ( कुछ ) नष्ट हो जाती हैं और कुछ नई बनती हैं । ( इस तरह ) मेद कफ से उत्पन्न हुआ यह भयंकर रोग सालों साल बना रहता है ॥११॥

**वक्तव्य**—अपची—इसको Chronic tuberculous lymphadenitis या Scrofula कहते हैं । यह विकार बाल्य और यौवन अवस्था में अधिक होता है । इस रोग का प्रधान कारण राजयक्ष्मा का जीवाणु है, जो वायु से या खाद्य पेय पदार्थों से शरीर में प्रविष्ट होता है । यदि खसरा, कुकुर खाँसी, विषमज्वर, कालाअजार, फिरंग इत्यादि विकारों से, या मद्य तथा अन्य नशीली चीजों से, या गुञ्जान महल्लों और बस्तियों में रहने से या आवश्यकतानुसार स्वास्थ्य-वर्धक खाद्य न मिलने से या अति मैथुनादि अन्य दौर्बल्य-जनक कारणों से मनुष्य की प्राणशक्ति घट गई हो तो ये धीरे धीरे शरीर में अपना कदम जमाते हैं और महीनों या सालों पीछे अपना असर दिखाते हैं । स्थानवैगुण्य के अनुसार फुफ्फुस, लसिका ग्रंथि, आन्त्र इत्यादि विविध अंगों में इनका प्रभाव पड़ता है । आधुनिक खोज से यह सिद्ध हुआ है कि पेशियाँ और आमाशय प्राचीर को छोड़कर शरीर का कोई भी धातु या अवयव इनके आक्रमण से नहीं बच सकता । अपची में शरीर की लसिका ग्रंथियाँ ( Lymphatic glands ) विकृत हो जाती हैं । जिन स्थानों की लसिका ग्रंथियाँ अकसर विकृत होती हैं, उनके नाम पहले श्लोकार्ध में दिये हैं, जैसे—हन्वस्थि ( Submaxillary glands ), कक्षा ( Axillary glands ), अक्षक ( Supra and infra clavicular glands ), बाहुसंधि ( glands in the posterior cervical triangle ), मन्या ( Deep Cervical glands ) और गला ( Superficial cervical glands ) । इन स्थानों के अतिरिक्त वंक्षण ( Inguinal ) की ग्रंथियाँ भी विकृत होती हैं । उसका उल्लेख अष्टांगहृदय में किया गया है, सुश्रुत में नहीं—मेदःस्थाः कण्ठमन्याक्षकक्षावङ्क्षणगा मलाः । ( उत्तरस्थान, अ. २९ ) । यह ग्रंथियाँ धीरे धीरे बढ़ती हैं, उनमें मवाद पड़ जाता है, फिर फूट जाती हैं, नई नई विकृत होती हैं और इस तरह उनका अनुबंध सालों साल जारी रहता है, परन्तु पिण्ड नहीं छूटता । ग्रंथिक राजयक्ष्मा की निम्न विशेषताएँ होती हैं—(१) यह विकार सालों साल बना रहता है, पिण्ड छोड़ता नहीं । इसलिये लिखा है—'वर्षगणानुबंधी' ( Chronic ) । (२) जहाँ तक हो सके ग्रंथियों में ही मर्यादित होता है । इसलिये लिखा है—'स्थिर' ; (३) उनमें आपस में संसक्त ( Matting together ) होने की प्रवृत्ति होती है । इसलिये लिखा है—मत्स्याण्डजालप्रतिमैः । (४) उनमें आप से आप पककर फूटने की प्रवृत्ति ( Suppuration ) होती है । इसलिये लिखा है—प्रभिन्नाः स्रवन्ति । (५) उनमें फूटने के बाद आप से आप ठीक हो जाने की कभी कभी प्रवृत्ति ( Tendency to spontaneous healing ) होती है । जब केवल गले की ग्रंथियाँ फूलती हैं, तब व्यवहार में उसको कण्ठमाला या गण्डमाला कहते हैं । चरक में भी ऐसा ही कहा है—गलस्य पार्श्वे गलगण्ड एकः स्याद्गण्डमाला बहुभिस्तु गण्डैः । ( शोथचिकित्सित ) । रोगी के स्वास्थ्या-स्वास्थ्य के अनुसार इसमें घटाबढ़ी जरूर होती है, परन्तु इसका निर्मूलन नहीं होता । इस सत्य को वर्णन करने के लिये वाग्भटाचार्य ने दूर्वा का जो दृष्टान्त दिया है, वह बहुत ही सुन्दर है । जैसे कि हरी भरी दूर्वा पानी न मिलने पर पूर्णतया सूख जाया करती है, परन्तु विना प्रयत्न के जड़ से नष्ट नहीं होती; वैसे ही अपची स्वास्थ्य ठीक होने पर कम हो जाती है, परन्तु जड़ से नष्ट नहीं होती—गण्डमालापची चेयं दूर्वेव क्षयवृद्धिभाक् । ( अष्टांगसंग्रह, उत्तरस्थान. अ. ३४ ) । दूर्वावत् क्षयवृद्धियुक्ता दूर्वाप्रतानवदत्यन्ताभावो न भवतीत्यर्थः । ( इन्दु ) । दूर्वा पानी मिलने से जिस प्रकार हरी भरी होकर अपने प्रतानों से चारों ओर फैलती है; उसी तरह यह विकार अस्वास्थ्यरूप पानी मिलने से ग्रंथियों की अपनी मर्यादा लांघ कर चारों ओर समस्त शरीर में फैलता है । इस अवस्था में ज्वर, कास, अंगमर्द इत्यादि राजयक्ष्मा के लक्षण उत्पन्न होते हैं और विकार असाध्य हो जाता है—पीनसपार्श्वशूल-कासज्वरच्छर्दियुतास्त्वसाध्याः । ( चरक ) । चन्द्र चक्रवर्ती अपची का अर्थ अस्थि की गाँठ ( Osteoma ) करते हैं । परन्तु यह अर्थ ठीक नहीं है ।

## अर्बुदनिदान

गात्रप्रदेशे क्वचिदेव दोषाः
संमूर्च्छिता मांसमभिप्रदूष्य ।
वृत्तं स्थिरं मन्दरुजं महान्त-
मनल्पमूलं चिरवृद्ध्यपाकम् ।
कुर्वन्ति मांसोपचयं तु शोफं
तदर्बुदं शास्त्रविदो वदन्ति ॥१२॥

शरीर के किसी प्रदेश में प्रवृद्ध हुए दोष मांस को अत्यंत दूषित करके गोलाकार, स्थिर, अल्पपीड़ा देने वाला, बड़ा, गहरा, बहुत दिनों के बाद बढ़ने वाला, और न पकने वाला ऐसा मांसोच्छ्राय के रूप में प्रतीत होने वाला शोफ उत्पन्न करते हैं । आयुर्वेदविद् उस शोफ को अर्बुद कहते हैं ॥१२॥

**वक्तव्य**—मांसमभिप्रदूष्य—मांस मेदादि शरीर के धातुओं को दूषित करके । मांसोपचयं तु शोफम्—मांसोपचयतया प्रतीयमानं शोफम् । अर्बुद—इसको ( Tumour ) ट्यूमर या नीओप्लाझम ( Neoplasm ) कहते हैं ।

वातेन पित्तेन कफेन चापि
रक्तेन मांसेन च मेदसा च ।
तज्जायते तस्य च लक्षणानि
ग्रन्थेः समानानि सदा भवन्ति ॥१३॥

वायु से, पित्त से, कफ से, रक्त से, मांस से और मेद से अर्बुद उत्पन्न होता है; और उसके लक्षण सर्वदा ग्रंथि के समान होते हैं ॥१३॥

...ता है ॥१६॥ ...अण्डों के संबंध में आगे चिकित्साध्याय में लिखा है—सशेषदोषाणि हि योऽर्बुदानि करोति तान्याशु पुनर्भवन्ति। तस्मादशेषाणि समुद्धरेत्तु हन्युः सशेषाणि यथा हि वह्निः ॥ सौम्य अर्बुदों की अपेक्षा ये तेजी से बढ़ते (आशुवृद्धि) हैं। इनमें व्रण उत्पन्न होकर रक्तस्राव होने की प्रवृत्ति होती है, जिससे पाण्डु रोग, अवसादादि लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं—रक्तक्षयोपद्रवपीडितत्वात्पाण्डुर्भवेदर्बुदपीडितस्तु। अपने स्थान के पास या दूरवर्ति अंगों में द्विरर्बुद या अध्यर्बुद (Metastatic Growths या Secondary deposits) उत्पन्न करने की इनमें प्रवृत्ति होती है। इस अवस्था में ये असाध्य हो जाते हैं—द्विरर्बुदं तच्च भवेदसाध्यम्। इनकी सूक्ष्म रचना चारों ओर के धातुओं की अपेक्षा बिलकुल भिन्न होती है। नामकरण—शरीर में जो धातु हैं, सारे अर्बुद उन्हीं से बनते हैं और धातु के अनुसार उनका नाम रखा जाता है। यथा—श्लेष्मार्बुद (Myxoma), त्वगंकुरार्बुद (Papilloma), मेदोर्बुद (Lipoma, आयुर्वेद का मेदोर्बुद यही है), अस्थ्यर्बुद (Osteoma), तरुणास्थ्यर्बुद (Chondroma), दन्तार्बुद (Odontoma), मज्जार्बुद (Myeloma), नाड्यर्बुद (Neuroma), मांसार्बुद (Myoma) इत्यादि। घातक अर्बुद त्वचा, अस्थि, मज्जा इत्यादि में होते हैं। पाश्चात्य परिभाषा में उनके दो विभाग किये हैं—(१) सार्कोमा (Sarcoma)—इस प्रकार का अर्बुद अस्थ्यावरण, अस्थि, मज्जा इनमें प्रायः उत्पन्न होता है और बचपन तथा जवानी में अधिक दिखाई देता है। इसकी घातकता और फैलने की शक्ति में बहुत भिन्नता पाई जाती है। जो सार्कोमा अत्यंत सौम्य प्रकार के होते हैं वे शनैः शनैः बढ़ते हैं, कठिन होते हैं और उनमें रक्त का संचार भी कम होता है। जो अत्यंत घातक होते हैं वे तेजी से बढ़ते हैं, मृदु होते हैं और उनमें रक्त का संचार अधिक होता है। भीतरी रक्त की न्यूनाधिकता के अनुसार उनका रंग हलके भूरे से लेकर गहरे लाल तक हो जाता है। शरीर के अन्य अंगों में द्विरर्बुद की उत्पत्ति रक्तमार्ग से होती है। सार्कोमा हन्वस्थि, प्रगण्डास्थि, प्रकोष्ठास्थि, उर्वस्थि, नासास्थि और लसिका ग्रंथियाँ इनमें अधिक उत्पन्न होता है। (२) क्यान्सर या कार्सिनोमा (Cancer या Carcinoma)—क्यान्सर बाह्य और श्लैष्मिक त्वचा में आम तौर से होता है। होंठ, जिह्वा, मुख, अन्नप्रणाली, जठर, आन्त्र, मलाशय, स्त्रियों में गर्भाशय और स्तन, पुरुषों में अष्ठीलाग्रंथि (Prostate) और शिश्न इसके प्रधान स्थान हैं। साधारणतया यह रोग चालीस वर्ष की आयु के पश्चात् होता है। इस अर्बुद के पृष्ठ पर बहुत से अंकुर उत्पन्न हो जाते हैं, (मांसांकुरैराचितम्) जो कभी कभी खिले हुए गोभी के फूल के समान दीखते हैं। कुछ समय के पश्चात् इसमें व्रण बन जाते हैं, जिससे हमेशा न्यूनाधिक मात्रा में रक्त बहता रहता (स्रवत्यजस्रं रुधिरं) है। आस पास की लसिका ग्रंथियाँ बढ़ जाती हैं; उनमें तथा शरीर के अन्य अंगों में क्यान्सर उत्पन्न होता है। द्विरर्बुद का प्रसार लसिकावाहिनियों द्वारा होता है। इसका एक प्रकार अत्यंत कठिन (अश्मोपम) होता है, उसे स्कीहस (Scirrhus) कहते हैं। स्थान के अनुसार भिन्न भिन्न लक्षण होते हैं। जबान या मुँह में होने से भोजन नहीं

उनमें फूटने के बाद आप से आप ठीक हो जाने की ... कभी प्रवृत्ति (Tendency to spontaneous healing) होती है। जब केवल गले की ग्रंथियाँ फूलती हैं, तब व्यवहार में उसको कण्ठमाला या गण्डमाला कहते हैं। चरक ने ... ही कहा है—गलस्य पार्श्वे गलगण्ड एकः स्याद्गण्डमाला ... (शोथचिकित्सित)। रोगी के स्वास्थ्या... चन, मलावरोध ... वेदना भी होती है। इसमें घटाबढ़ी जरूर होती है, परन्तु इन कारणों से रोगी कितना ही सूत्य को ... करने के दिन प्रतिदिन रक्तहीनता और क्षीणता दिया है, वह बहुत (रक्तक्षयोपद्रवपीडितत्वात् पाण्डुर्भवेदर्बुदपीडितस्तु) ... मिलने ... की अपेक्षा क्यान्सर की उत्पत्ति में स्थानिक ... प्रधान कारण माना जाता है (मुष्टिप्रहारादिभिरर्दितेऽङ्गे), और इसी को आगन्तु कारण (Extrinsic factor) कहते हैं। शरीर की अनुकूल प्रकृति को निज कारण (Intrinsic factor) मानते हैं। भारतवर्ष की अपेक्षा यूरोप और अमेरिका में क्यान्सर अधिक पाया जाता है, और दिन प्रतिदिन इससे पीड़ित होने वालों की संख्या बढ़ती जा रही है। अमेरिका के संयुक्त संस्थानों के लोगों की मृत्यु के कारणों में क्यान्सर दूसरे नंबर का कारण है। शायद यह हो सकता है कि मांसाहार से इसका कुछ सं... हो—एतद्भवेन्मांसपरायणस्य। आधुनिक विकृतिविज्ञान के अनुसार आयुर्वेदोक्त रक्तार्बुद और मांसार्बुद के लक्षणों का तुलनात्मक विचार अब तक किया गया है। उसको देखकर रक्तार्बुद क्यान्सर का एपिथेलिओमा (Epithelioma) नामक जो प्रकार है वह हो सकता है, और मांसार्बुद क्यान्सर का स्कीरस (Scirrhus) नामक प्रकार हो सकता है।

### गलगण्डनिदान

वातः कफश्चैव गले प्रवृद्धौ
मन्ये तु संसृत्य तथैव मेदः।
कुर्वन्ति गण्डं क्रमशः स्वलिङ्गैः
समन्वितं तं गलगण्डमाहुः ॥२०॥

(गलगण्डनिदान और संप्राप्ति—) प्रवृद्ध हुए वायु, कफ तथा मेद मन्या का आश्रय करके गले में क्रम से अपने लक्षणों से युक्त (वातज, कफज और मेदोज) गण्ड उत्पन्न करते हैं। उसको गलगण्ड कहते हैं ॥२०॥

वक्तव्य—गलगण्ड के कारणों का विचार पीछे सूत्रस्थान के द्रवद्रव्यविधि नामक पैंतालीसवें अध्याय के एकीसवें सूत्र के वक्तव्य में २४७ पृष्ठ पर किया गया है। गलगण्ड या घेघा को अँग्रेजी में सिंपल गॉयटर (Simple goitre) कहते हैं। गलगण्ड में थायराइड (Thyroid) ग्रंथि की स्थायी अतिवृद्धि होती है। यह ग्रंथि ग्रीवा में टेंटुवे के सामने तथा दोनों ओर होती है। इसके शंकाकार दो पार्श्विक खण्ड होते हैं, जो टेंटुवे के दूसरे और तीसरे छल्लों के सामने एक तंग भाग द्वारा एक दूसरे से जुड़े रहते हैं। इसका औसत भार ३० माशे के लगभग होता है। पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों में यह ग्रंथि कुछ बड़ी होती है, जो मासिक धर्म और गर्भावस्था के समय और भी कुछ बढ़ जाया करती है। यह ग्रंथि हमारे स्वास्थ्य के लिये परमावश्यक है जो बाल्यावस्था में शरीर की वृद्धि और साधारणतया आहारपरिवर्तन का नियन्त्रण करती

...ता है ॥९॥ ... अण्डों

के संबंध में आगे चिकित्साध्याय में लिखा है—सशेषदोषाणि हि योऽर्बुदानि करोति तान्याशु पुनर्भवन्ति। तस्मादशेषाणि समुद्धरेत्तु हन्युः सशेषाणि यथा हि वह्निः ॥ सौम्य अर्बुदों की अपेक्षा ये तेजी से बढ़ते ( आशुवृद्धि ) हैं । इनमें व्रण उत्पन्न होकर रक्तस्राव होने की प्रवृत्ति होती है, जिससे पाण्डु रोग, अवसादादि लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं—रक्तक्षयोपद्रवपीडितत्वात्पाण्डुर्भवेदर्बुदपीडितस्तु । अपने स्थान के पास या दूरवर्ति अंगों में द्विरर्बुद या अध्यर्बुद ( Metastatic Growths या Secondary deposits ) उत्पन्न करने की इनमें प्रवृत्ति होती है। इस अवस्था में ये असाध्य हो जाते हैं—द्विरर्बुदं तच्च भवेदसाध्यम्। इनकी सूक्ष्म रचना चारों ओर के धातुओं की अपेक्षा बिलकुल भिन्न होती है। नामकरण—शरीर में जो धातु हैं, सारे अर्बुद उन्हीं से बनते हैं और धातु के अनुसार उनका नाम रखा जाता है । यथा—श्लेष्मार्बुद ( Myxoma ), त्वगंकुरार्बुद ( Papilloma ), मेदोर्बुद ( Lipoma, आयुर्वेद का मेदोर्बुद यही है ), अस्थ्यर्बुद ( Osteoma ), तरुणास्थ्यर्बुद ( Chondroma ), दन्तार्बुद ( Odontoma ), मज्जार्बुद ( Myeloma), नाड्यर्बुद ( Neuroma ), मांसार्बुद ( Myoma ) इत्यादि। घातक अर्बुद त्वचा, अस्थि, मज्जा इत्यादि में होते हैं । पाश्चात्त्य परिभाषा में उनके दो विभाग किये हैं—(१) सार्कोमा ( Sarcoma )—इस प्रकार का अर्बुद अस्थ्यावरण, अस्थि, मज्जा इनमें प्रायः उत्पन्न होता है और बचपन तथा जवानी में अधिक दिखाई देता है। इसकी घातकता और फैलने की शक्ति में बहुत भिन्नता पाई जाती है। जो सार्कोमा अत्यंत सौम्य प्रकार के होते हैं वे शनैः शनैः बढ़ते हैं, कठिन होते हैं और उनमें रक्त का संचार भी कम होता है। जो अत्यंत घातक होते हैं वे तेजी से बढ़ते हैं, मृदु होते हैं और उनमें रक्त का संचार अधिक होता है। भीतरी रक्त की न्यूनाधिकता के अनुसार उनका रंग हलके भूरे से लेकर गहरे लाल तक हो जाता है। शरीर के अन्य अंगों में द्विरर्बुद की उत्पत्ति रक्तमार्ग से होती है। सार्कोमा हन्वस्थि, प्रगण्डास्थि, प्रकोष्ठास्थि, उर्वस्थि, नासास्थि और लसिका ग्रंथियाँ इनमें अधिक उत्पन्न होता है। (२) क्यान्सर या कार्सिनोमा ( Cancer या Carcinoma )—क्यान्सर बाह्य और श्लैष्मिक त्वचा में आम तौर से होता है। होठ, जिह्वा, मुख, अन्नप्रणाली, जठर, आन्त्र, मलाशय, स्त्रियों में गर्भाशय और स्तन, पुरुषों में अष्ठीलाग्रंथि ( Prostate ) और शिश्न इसके प्रधान स्थान हैं। साधारणतया यह रोग चालीस वर्ष की आयु के पश्चात् होता है। इस अर्बुद के पृष्ठ पर बहुत से अंकुर उत्पन्न हो जाते हैं, ( मांसांकुरैराचितम् ) जो कभी कभी खिले हुए गोभी के फूल के समान दीखते हैं । कुछ समय के पश्चात् इसमें व्रण बन जाते हैं, जिससे हमेशा न्यूनाधिक मात्रा में रक्त बहता रहता ( स्रवत्यजस्रं रुधिरं ) है। आस पास की लसिका ग्रंथियां बढ़ जाती हैं; उनमें तथा शरीर के अन्य अंगों में क्यान्सर उत्पन्न होता है। द्विरर्बुद का प्रसार लसिकावाहिनियों द्वारा होता है। इसका एक प्रकार अत्यंत कठिन ( अश्मोपम ) होता है, उसे स्कीहस ( Scirrhus ) कहते हैं। स्थान के अनुसार भिन्न भिन्न लक्षण होते हैं। जबान या मुंह में होने से भोजन नहीं

उनमें फूटने के बाद आप से आप ठीक हो जाने की ... कभी कभी प्रवृत्ति ( Tendency to spontaneous healing ) होती है। जब केवल गले की ग्रंथियाँ फूलती हैं, तब व्यवहार में उसको कण्ठमाला या गण्डमाला कहते हैं । चरक ... है और ... ही कहा है—गलस्य पार्श्वे गलगण्ड एकः स्याद्गण्डमाला ... ( शोथचिकित्सित ) । रोगी के स्वास्थ्या... चन, मलावरोध ... वेदना भी होती है। ... इसमें घटाबढ़ी जरूर होती है, परन्तु इन कारणों से रोगी कितना ही ... को वर्णन करने के ... दिन प्रतिदिन रक्तहीनता और क्षीणत... दिया है, वह बहुत ( रक्तक्षयोपद्रवपीडितत्वात् पाण्डुर्भवेदर्बुदपीडितस्तु ) ... मिलने ... की अपेक्षा क्यान्सर की उत्पत्ति में स्थानिक ... से प्रधान कारण माना जाता है ( मुष्टिप्रहारादिभिरर्दितेऽङ्गे ), और इसी को आगन्तु कारण ( Extrinsic factor ) कहते हैं। शरीर की अनुकूल प्रकृति को निज कारण ( Intrinsic factor ) मानते हैं। भारतवर्ष की अपेक्षा यूरोप और अमेरिका में क्यान्सर अधिक पाया जाता है, और दिन प्रतिदिन इससे पीड़ित होने वालों की संख्या बढ़ती जा रही है । अमेरिका के संयुक्त संस्थानों के लोगों की मृत्यु के कारणों में क्यान्सर दूसरे नंबर का कारण है। शायद यह हो सकता है कि मांसाहार से इसका कुछ संबन्ध हो—एतद्भवेन्मांसपरायणस्य। आधुनिक विकृतिविज्ञान के अनुसार आयुर्वेदोक्त रक्तार्बुद और मांसार्बुद के लक्षणों का तुलनात्मक विचार अब तक किया गया है। उसको देखकर रक्तार्बुद क्यान्सर का एपिथेलिओमा ( Epithelioma ) नामक जो प्रकार है वह हो सकता है, और मांसार्बुद क्यान्सर का स्कीरस ( Scirrhus ) नामक प्रकार हो सकता है ।

### गलगण्डनिदान

वातः कफश्चैव गले प्रवृद्धौ
मन्ये तु संसृत्य तथैव मेदः ।
कुर्वन्ति गण्डं क्रमशः स्वलिङ्गैः
समन्वितं तं गलगण्डमाहुः ॥२०॥

( गलगण्डनिदान और संप्राप्ति— ) प्रवृद्ध हुए वायु, कफ तथा मेदमन्या का आश्रय करके गले में क्रम से अपने लक्षणों से युक्त ( वातज, कफज और मेदोज ) गण्ड उत्पन्न करते हैं। उसको गलगण्ड कहते हैं ॥२०॥

वक्तव्य—गलगण्ड के कारणों का विचार पीछे सूत्रस्थान के द्रवद्रव्यविधि नामक पैंतालीसवें अध्याय के एकीसवें सूत्र के वक्तव्य में २४७ पृष्ठ पर किया गया है । गलगण्ड या घेघा को अंग्रेजी में सिंपल गॉयटर ( Simple goitre ) कहते हैं। गलगण्ड में थायराइड ( Thyroid ) ग्रंथि की स्थायी अतिवृद्धि होती है। यह ग्रंथि ग्रीवा में टेंटुवे के सामने तथा दोनों ओर होती है। इसके शंकाकार दो पार्श्विक खण्ड होते हैं, जो टेंटुवे के दूसरे और तीसरे छल्लों के सामने एक तंग भाग द्वारा एक दूसरे से जुड़े रहते हैं। इसका औसत भार ३० माशे के लगभग होता है। पुरुषों की अपेक्षा स्त्रियों में यह ग्रंथि कुछ बड़ी होती है, जो मासिक धर्म और गर्भावस्था के समय और भी कुछ बढ़ जाया करती है। यह ग्रंथि हमारे स्वास्थ्य के लिये परमावश्यक है जो बाल्यावस्था में शरीर की वृद्धि और साधारणतया आहारपरिवर्तन का नियन्त्रण करती

रक्तवृद्धि आघात से, या मूत्रज वृद्धि में पानी निकालने से, या वृषण में घातक अर्बुद की उत्पत्ति होने से बनती है।

**सूत्रसन्धारणशीलस्य मूत्रवृद्धिर्भवति, [illegible] गच्छतोऽम्बुपूर्णो दृतिरिव क्षुभ्यति मृदुः [illegible] वेदनां वृषणयोः [illegible] कोषयोश्चापादयति, तां मूत्रवृद्धिं विजानीयात् ॥७॥**

[illegible] मूत्र की [illegible] की आदत रखनेवाले [illegible] मूत्रवृद्धि होती है। [illegible] समय वह पानी से भरी [illegible] मसक [illegible] की तरह [illegible] कुछ वृषण में पीड़ा और [illegible] उत्पन्न [illegible] उसको मूत्रवृद्धि समझना [illegible]।

[illegible] इसको हैड्रोसील (Hydrocele) [illegible] में मूत्रसंधारण का या मूत्र का कुछ [illegible] जलोदर में उदरावरण की लसिका- [illegible] लसिका उदरगुहा में इकट्ठी होती है; [illegible] लसिकावाहिनियों से चूकर लसिका [illegible] इस लसिका के कारण कोश फूलता [illegible] [illegible] रखना उचित [illegible] देखो)। [illegible] कारण [illegible] अभी तक नहीं चल सका है। [illegible] और [illegible]जन्य वृषण विकृति के [illegible] मूत्रवृद्धि मिलती है। इसका आकार बहुधा अण्डे के समान दीर्घवृत्त होता है। भीतरी जल की राशि के अनुसार यह वृद्धि स्पर्श में कठिन या मृदु प्रतीत होती है। टटोलने से पीछे की ओर वृषणग्रंथि प्रतीत होती है। जलोदर की भाँति इसमें भी कंपन परीक्षा मिलती है। इसकी एक खास परीक्षा यह होती है कि वृद्धि के एक ओर बत्ती जला कर रखी जावे तो दूसरी ओर कुछ हल्का प्रकाश दिखाई देगा तथा भीतरी वृषणग्रंथि का भी कुछ [illegible] चल जायगा। रोग पुराना होने पर कोश की भित्ति मो[illegible] होने से यह 'दीपपरीक्षा' नहीं मिलती। इसके कोई खास लक्षण नहीं होते। परन्तु जब वृद्धि काफी बढ़ती है तब [illegible] में खींचने की सी पीड़ा होती है, तथा कोश की [illegible] भीतर [illegible] जाने से मूत्र वृषण की त्वचा पर हो[illegible] जिससे [illegible] उत्पन्न होती है।

**भारहरणबलवद्विग्रहवृक्षप्रपतनादिभिरायासविशेषैर्वायुरति(भि)प्रवृद्धः प्रकुपितश्च स्थूलान्त्रस्ये-[1] तरस्य चैकदेशं विगुणमादायाधो[2] गत्वा वङ्क्षणसन्धिमुपेत्य ग्रन्थिरूपेण स्थित्वाऽप्रतिक्रियमाणे च कालान्तरेण फलकोशं प्रविश्य मुष्कशोफमापादयति, आध्मातो बस्तिरिवाततः प्रदीर्घः स शोफो भवति, सशब्दमवपीडितश्चोर्ध्वमुपैति, विमुक्तश्च पुनरा-[3]ध्मायते, तामन्त्रवृद्धिमसाध्यामित्याचक्षते ॥८॥**

(अन्त्रवृद्धि—) बोझ उठाना, (अधिक) बलवान् [illegible] साथ लड़ना, वृक्ष से गिर पड़ना इत्यादि विशेष परिश्रम के कारण अत्यन्त बढ़ी हुई वायु प्रकुपित होकर स्थूलान्त्र और [illegible] के एक देश को संकुचित करके नीचे को जाकर वङ्क्षण संधि में प्राप्त होकर ग्रंथि रूप से स्थित होती है; और चिकित्सा न करने से समय पाकर फलकोश में प्राप्त होकर वृषण में शोफ उत्पन्न करती है। फूली हुई मसक की भाँति वह शोथ फैला हुआ बड़ा होता है, (ऊपर को) दबाने से शब्द (गड़गड़ाहट) के साथ ऊपर की ओर (उदर के भीतर) चला जाता है और छोड़ देने से फिर आ जाता है। इस अन्त्रवृद्धि को असाध्य कहते हैं ॥८॥

**वक्तव्य**—इतरस्य च—क्षुद्रान्त्र का—क्षुद्रान्त्रावयवं यदा। (अष्टांगसंग्रह)। विगुणीकृत्य—संकुचीकृत्य। द्विगुणीकृत्येति पाठान्तरे संकोचेन द्विगुणीकृत्य। (मधुकोश)। अन्त्रवृद्धि—आन्त्रागमनजन्य वृषणवृद्धि। इस विकार में न आन्त्र की वृद्धि होती है, न आन्त्र में अन्य कुछ विकृति उत्पन्न होती है। केवल आन्त्र उदरगुहा का अपना स्थान छोड़कर नीचे वृषण में आ जाता है—स्वनिवेशादधो नयेत् ॥ (अष्टांगसंग्रह)। अन्त्रवृद्धि को हर्निया (Hernia) कहते हैं। हर्निया वास्तव में शरीर के किसी अंग के अपने स्थान के छिद्र के बाहर निकल कर दूसरे स्थान में पहुँच जाने को कहते हैं। इसी तरह फुफ्फुस, मस्तिष्क और आन्त्र की हर्निया हो सकती है। व्यवहार में यह विकृति आन्त्र के संबंध में अधिक देखने में आने के कारण हर्निया शब्द से आन्त्रवृद्धि का ही बोध प्रायः होता है। कारण—इसके सहज और जन्मोत्तर ऐसे दो प्रकार के कारण होते हैं। सहज कारणों में अण्डग्रंथि का समय से देर से उदर से वृषण में उतरना, उदर से वृषण तक का मार्ग बंद न होना, उदर प्राचीर की पेशियों की दुर्बलता, आन्त्रनिबंधिनी की लंबाई अधिक होना इत्यादि प्रधान होते हैं। जन्मोत्तर कारणों में आघात या शस्त्रकर्म के कारण उदरप्राचीर की दुर्बलता, भारी बोझ उठाना (भारहरण), मलावरोध, अष्ठीलावृद्धि, मूत्रमार्गसंकोच, निरुद्धप्रकश इत्यादि के कारण मलमूत्रत्याग में बहुत बल का प्रयोग (कुंथन) करना, पुरानी खांसी इत्यादि प्रधान कारण होते हैं। सहज कारण सहायक होते हैं और जन्मोत्तर कारण साक्षात्कारण होते हैं। आयुर्वेदोक्त अन्त्रवृद्धि आधुनिक परिभाषा के अनुसार वङ्क्षणी आन्त्रवृद्धि (Inguinal) है; क्योंकि इसमें आन्त्र वङ्क्षणीसुरंगा में से होकर फलकोष में उतरती है—अन्त्रं [illegible] वङ्क्षणम् (भोज)। यदि आन्त्र बहिर्वङ्क्षणीछिद्र तक आकर ग्रंथि के रूप में स्थित होता है तो उसे अप्राप्तफलकोशवृद्धि कहते हैं—अप्राप्तफलकोशायां वातवृद्धिक्रमो हितः। (चिकित्सा, अ. १९)। आधुनिक परिभाषा में इसको अपूर्ण आन्त्रवृद्धि या ब्यूबोनोसील (Incomplete hernia or Bubonocele) कहते हैं। [illegible] बहिर्वङ्क्षणी छिद्र में से होकर अण्डग्रंथि के ऊपर [illegible] आन्त्र पहुँच जाय तो उसको कोशप्राप्तवृद्धि कहते हैं—[illegible] (चिकित्सा, अ. १९)। आधुनिक परिभाषा में इसको पूर्ण आन्त्रवृद्धि कहते हैं। आन्त्रजन्य वृषणवृद्धि की त्वचा [illegible] से बाहर से भीतर की ओर निम्न प्रावरण मिलते हैं—१ त्वचा, २ उपत्वचा, ३ उदर-

१ क्षुद्रान्त्रस्यैकदेशं. २ द्विगुणं. ३ पुनराधमति.

च्छदा आदिमा पेशी के तन्तु से बनी हुई कला, ४ फलकोशकर्षिणी पेशी और कला, ५ उदरान्तच्छदा कला, ६ मेदस्तर और ७ उदरकला । वृद्धि का कोष उदरकला से बनता है । परिभाषा के लिये प्रत्यक्षशारीर द्वितीय खण्ड पृष्ठ ३४-३५ देखो । कोश के अंग—कोष में निम्न अंग पाये जाते हैं । लघ्वन्त्र—अन्य अंगों की अपेक्षा लघ्वन्त्र अधिक पाया जाता है । वाग्भट ने इसलिये केवल क्षुद्रान्त्र का ही निर्देश किया है—क्षुद्रान्त्रावयवं यदा । स्वनिवेशादधो नयेत् ॥ इसके अतिरिक्त वपा, स्थूलान्त्र विशेष करके उण्डुक, उण्डुकपुच्छ, बस्ति, बीजग्रंथि, बीजवाहिनी इत्यादि अंग भी मिलते हैं । संक्षेप में अग्न्याशय के अतिरिक्त उदरगुहा का कोई भी अंग वृद्धि में मिल सकता है । लक्षण—पूर्णवङ्क्षणी आन्त्रवृद्धि का आकार अण्डे के समान दीर्घवृत्त होता है । दिन प्रतिदिन उसका उत्सेध बढ़ता जाता है । जब रोगी खड़ा होकर खाँसता है तब वृद्धि में खाँसने की प्रचोदना प्रतीत होती है, तथा उत्सेध बढ़ जाता है । वृद्धि पर अंगुलिताड़न करने से डिमडिम ध्वनि आती है । ऊपर की ओर दबाने से गड़गड़ाहट के साथ आन्त्र उदर के भीतर चली जाती है और उत्सेध नष्ट होता है तथा दबाव छोड़ देने से आन्त्र लौट आकर फिर उत्सेध शीघ्र उत्पन्न होता है—प्रपीडितोन्तःस्वनवान् प्रयाति प्रध्मापयन्नेति पुनश्च मुक्तः । ( अष्टांगसंग्रह ) । वृद्धि जीर्ण होने पर अग्निमंदता, कब्ज, उदर में पीड़ा इत्यादि लक्षण उत्पन्न होते हैं, तथा कोष की दीवार मोटी होकर बाहर के आवरणों के साथ संसक्त होती है या भीतर आन्त्र के साथ जुड़ जाती है, जिससे वृद्धि स्तंभित होकर ऊपर के दोनों चिह्न मुश्किल से मिलते हैं—उपेक्षमाणस्य च मुष्कवृद्धिमाध्मानरुक्स्तम्भवतीं स वायुः ॥ ( अष्टांगसंग्रह ) । यदि वृषणवृद्धि में आन्त्र न होकर केवल वपा ( Omental Hernia ) होने से स्पर्श में वह बहुत मृदु होती है, खाँसने पर उसमें प्रचोदना बहुत कम या नहीं प्रतीत होती, ऊपर की ओर दबाने से बिना शब्द के भीतर चली जाती है, और छोड़ देने से शनैः शनैः उत्सेध उत्पन्न होता है, तथा अंगुलिताड़न परीक्षा से मंद ध्वनि आती है । वपाजन्य तथा आन्त्रजन्य वृषणवृद्धि में अण्ड के ऊपर टटोलने से अण्डरज्जु ठीक ठीक प्रतीत नहीं होती । वङ्क्षणी आन्त्रवृद्धि के अतिरिक्त इसके और निम्न प्रकार होते हैं—(१) और्वी आन्त्रवृद्धि (Femoral Hernia)—जिसके द्वारा और्वी धमनी और सिरा ऊरु में आती है उस और्वी सुरंगा में ( Femoral canal ) से होकर आन्त्र ऊरु प्रदेश के ऊपरी भाग में आकर उत्सेध उत्पन्न करती है । यह आन्त्रवृद्धि स्त्रियों में अधिक हुआ करती है । (२) नाभि की आन्त्रवृद्धि—इसमें नाभि के द्वारा आन्त्रावयव बाहर निकल आता है और नाभिप्रदेश में उत्सेध दिखाई देता है । नालच्छेदन के पश्चात् नाभिपाक होने से यदि नाभि दुर्बल हो गई हो तो शिशुओं और बालकों में यह विकार दिखाई देता है जो युवावस्था तक स्वयं ठीक हो जाता है । नाड़ीकल्पन ठीक न होने पर चरक में 'आयामिव्यायामोतुण्डिता' और सुश्रुत में 'तुण्डिसंज्ञिता' नामक विकार से इसी का उल्लेख किया है । युवावस्था में नाभि के बदले उदरसीवनी के विच्छिन्न होने से छिद्र उत्पन्न होकर उसके द्वारा आन्त्रावयव बाहर आता है । इस प्रकार की आन्त्रवृद्धि स्थूल स्त्रियों में अधिक दिखाई देती है । वृषणवृद्धि के कारणों का सापेक्ष विचार—वृषण की वृद्धि निम्न कारणों से होती है । यथा—आन्त्रवृद्धि, मूत्रवृद्धि, रक्तवृद्धि, मेदोवृद्धि, सिरावृद्धि, अण्डप्रकोप और अण्ड के अर्बुद । सिरावृद्धि ( Varicocele )—यह सिराजन्य वृषणवृद्धि है । इसमें अण्डरज्जु के साथ होने वाली सिराएँ फूलकर मोटी हो जाती हैं । यह वृद्धि दाहिनी ओर की अपेक्षा बाईं ओर, और वृद्धावस्था की अपेक्षा युवावस्था में होती है । युवावस्था में हस्तमैथुन से इसकी उत्पत्ति होती है और इसकी उत्पत्ति से वीर्यपात भी अधिक होता है । वृक्क के घातक अर्बुद के साथ भी यह विकार बहुधा पाया जाता है । लक्षण—स्पर्श में वृषणकोप एक ऐसे थैले की भाँति मालूम होता है कि जिसमें केंचुए भरे हों । खाँसने पर सिराओं में कुछ सरसराहट मालूम होती है । रोगी के लेट जाने पर सिराओं का रक्त लौट जाने के कारण उत्सेध आप से आप नष्ट होता है, जो रोगी के खड़े हो जाने पर रक्त के भरने से फिर उत्पन्न होता है । रोगी को हमेशा वृषण में भार लटका हुआ मालूम होता है । वपाजन्य वृषणवृद्धि और सिरावृद्धि में फर्क यह है कि रो[illegible] ...ा के खड़े होने के समय बहिर्वङ्क्षणीय छिद्र अंगुलि से [illegible] होता है पर [illegible] दबाया जाय तो सिरावृद्धि में उत्सेध उत्पन्न [illegible] तु वपाजन्य वृषणवृद्धि में नहीं उत्पन्न होता । सापेक्ष [illegible] अण्ड[illegible] [illegible]चार—वृषणवृद्धि का रोगी सामने आने पर प्रथम र[illegible]ज्जु को भली भाँति टटोल कर देखना चाहिये । यदि र[illegible]ज्जु ठीक ठीक प्रतीत न होती हो तो आन्त्रवृद्धि या वपावृद्धि हो सकती है । इनकी परीक्षाओं का ऊपर वर्णन हो चुका है । यदि रज्जु ठीक ठीक प्रतीत हो तो केवल वृषण का ही विकार होगा, ऐसे समझना चाहिये । तत्पश्चात् वृद्धि द्रवगर्भ है या घनगर्भ, इसका विचार करना चाहिये । द्रवगर्भवृद्धि दो प्रकार की होती है; मूत्रज और रक्तज । मूत्रज की परीक्षाएँ ( कंपन और दीपपरीक्षा ) पहले वर्णन हो चुका है । रक्तजवृद्धि में वृषण पर हुए आघात का इतिहास मिलता है । घनगर्भ वृद्धि तीन प्रकार की होती है, मेदोज, प्रकोपज और अर्बुदज । मेदोवृद्धि में वृषण की त्वचा बहुत मोटी और खुरदरी होता है, तथा श्लीपद के ज्वरादि लक्षणों का इतिहास मिल सकता है । कुरण्डप्रकोप में अण्डग्रंथि मोटी और कठिन होती है तथा पीड़ा भी होती है । पुराना प्रकोप फिरंग और राजयक्ष्मा से होता है । फिरंगजन्य प्रकोप में केवल वृषणग्रंथि बढ़ती है, पीड़ा कुछ भी नहीं होती, वृषण की खास संवेदना ( Feel ) जाती रहती है और वृषण सख्त प्रतीत होता है । राजयक्ष्माजन्य प्रकोप में वृषणग्रंथि के साथ साथ उपवृषण और रज्जु भी विकृत होकर गँठीली बनती है, वृषण की संवेदना नष्ट नहीं होती । फिरंग तथा राजयक्ष्माजनित विकृति बहुधा दोनों वृषणों में हुआ करती है । अर्बुदजन्य वृद्धि बहुधा एक तरफ के वृषण में शुरू होती है, धीरे धीरे बढ़ती है, पीड़ायुक्त होती है, रज्जु भी जल्दी विकृत हो जाती है वङ्क्षण की लसिका ग्रंथियां फूलती हैं । वृषण की स्थानिक परीक्षा के साथ साथ रोगी की सार्वदैहिक परीक्षा तथा रोग की अवधि, रोगी की आयु इत्यादि अनेक बातों की भी जाँच करनी चाहिये ।

करती

## उपदंशनिदानम्

तत्रातिमैथुनादतिब्रह्मचर्याद्वा तथा अतिब्रह्मचारिणीं चिरोत्सृष्टां रजस्वलां दीर्घरोमां कर्कशरोमां सङ्कीर्णरोमां निगूढरोमामल्पद्वारां महाद्वारामप्रियामकामामचौक्ष्यसलिलप्रक्षालितयोनिमप्रक्षालितयोनिं [illegible]रोगोपसृष्टां स्वभावतो वा दुष्टयोनिं [illegible] वा नारीमत्यर्थमुपसेवमानस्य तथा [illegible]नखदशनशूकनिपातनाद्बन्धनाद्धस्ताभिघाता-[illegible]दचौक्ष्यसलिलप्रक्षालनादवपीडना-[illegible]वेग-विधारणान्मैथुनान्ते वाऽप्रक्षालना-[illegible] प्रकुपिता दोषाः क्षतेऽक्षते वा [illegible], तमुपदंशमित्याचक्षते ॥९॥

[illegible] अथवा अतिब्रह्मचर्य से तथा अतिब्रह्म-[illegible] दिनों से जिसके साथ व्यवाय नहीं किया [illegible] ऋतुमती, लंबे केशवाली, कर्कश केशवाली, [illegible] भीतरी रोमवाली, जिसकी योनि संकुचित या विस्तृत हो ऐसी, अप्रिय, जिसका मन मैथुन में न हो ऐसी, खराब जल से जिसने योनि धोई हो ऐसी, जिसने योनि न धोई हो ऐसी, योनिरोगों से पीड़ित, स्वभाव से ही जिसकी योनि दूषित या विकृत हो ऐसी स्त्री के साथ अधिक मैथुन करने से तथा नख, दांत, विष या शूक के लगने से, शिश्न को बांधने से, हस्तमर्दन से, चौपायों के साथ मैथुन करने से, खराब जल से शिश्न धोने से, शिश्न को पीड़ित करने से, शुक्र और मूत्र का आवेग रोकने से, मैथुन के पश्चात् शिश्न न धोने से तथा अन्य कारणों से प्रकुपित हुए दोष लिंग में प्राप्त होकर क्षतयुक्त अथवा अक्षत (शिश्न में) शोथ उत्पन्न करते हैं; उसको उपदंश कहते हैं ॥९॥

**वक्तव्य**—अतिब्रह्मचर्य—बहुत दिनों तक ब्रह्मचर्य का पालन कर एकाएक उसका अतिक्रमण करके मैथुन सेवन करना—स्त्रीव्यवायनिवृत्तस्य सहसा भजतोऽथवा । (अष्टांगसंग्रह) । [illegible] योनि के बालों का वर्णन इसलिये किया है कि इन्हीं की रगड़ से ( [illegible]रोमविघट्टनैः । अष्टांगसंग्रह ) मैथुन के समय शिश्न पर क्षत उत्पन्न होते हैं, जिनके द्वारा दोष भीतरी प्रविष्ट होते हैं । अचौक्ष्य—अशुचि या खराब । वियोनि—अयोनि । हस्त[illegible]न्तरम् । ( डल्हण ) । [illegible]दिदोषदुष्टयोनि ( हाराणचन्द्र ) । किंवा विकृत योनि ( Malformation of the Vagina ) । विषशूक—विष और शूक या विषयुक्त शूक—विषवच्छूकपातनैः । ( अष्टांगसंग्रह ) । शूक—सजन्तुजलमल[illegible] लिंगवृद्धिकरयोगो वा । ( डल्हण ) । ऊपरजलेषु बाहुल्येन [illegible] जन्तुतुल्याकृतिः कश्चिदोषधिविशेषः शूकः । ते च शूकाः सविषनि-[illegible] विषभेदाद् द्विधा । तत्र विषवन्तो रोगकारिणः । तदुक्तं—[illegible]ानि चित्रा-ण्यथवा शूकानि सविषाणि तु । पातितानि पचन्त्याशु मेढ्रं [illegible]शेषतः ॥ इति । ( इन्दु ) । वात्स्यायन के अनुसार शूक वृक्षों पर जन्म लेने वाले जन्तुओं के बाल होते हैं—एवं वृक्षजानां जन्तूनां [illegible]रूपलिप्तं लिङ्गं दशरात्रं तैलेन मृदितं......स यावज्जीवं शूकजो [illegible]फो विटानाम् ॥ ( कामसूत्र, सप्तमाधिकरण ) । क्षतेऽक्षते वा—'मेढ्रे' इति शेषः । उपदंश उत्पन्न होने के लिये क्षत उत्पन्न होना बहुत आवश्यक है; परन्तु कभी क्षत का पता चलता है कभी नहीं चलता, इसलिये 'क्षतेऽक्षते वा' शब्द प्रयोग किया गया है । उपदंश—इसको सॉफ्ट शैंकर ( Soft Chancre ) कहते हैं । यह रोग बैसीलस ऑफ ड्यूक्रे ( Bacillus of Ducrey ) नामक जीवाणु के कारण होता है । इस जीवाणु का आविष्कार ड्यूक्रे नामक शास्त्रज्ञ ने सन् १८८९ में किया । उपदंशपीड़ित व्यक्ति के साथ मैथुन करने से उपदंश उत्पन्न होता है । इसमें मैथुन के पश्चात् दूसरे से सातवें दिन के बीच में जननेंद्रिय के ऊपर स्फोट उत्पन्न होता है, जो थोड़े समय में गलकर पीड़ायुक्त व्रण में परिवर्तित होता है । यह व्रण अन्य अंगों में न होकर सदा जननेंद्रिय पर पाया जाता है । व्रण के किनारे साफ कटे हुए होते हैं । इसमें कठिनता नहीं होती । इसलिये इसको मृदुव्रण ( Soft chancre ) कहते हैं । इससे कुछ दिनों तक काफी गाढ़ा पीला और खून मवाद बहता है और यह व्रण बढ़ता है, परन्तु यदि सफाई रखी जाय तो वह स्वयं तीन सप्ताह में भर जाता है । इसका स्राव बहुत विषैला होता है, इसलिये जिन स्थानों पर लगता है, वहाँ पहले के समान व्रण बन जाते हैं । व्रण के आस पास का भाग लाल रहता है । प्रायः एक तरफ वङ्क्षण में गिल्टियाँ निकल आती हैं । इन स्थानिक लक्षणों के अतिरिक्त सार्वदैहिक लक्षण इसमें प्रायः नहीं होते । उपदंश स्त्री और पुरुष दोनों में होता है—स्त्रीणां पुंसां च जायन्ते उपदंशाश्च दारुणाः । पुरुषों में इसका व्रण शिश्न के मणि पर, मणि की त्वचा के बाहर और भीतर, सेवनी पर [illegible] मणि के अभ्यन्तरीय मूत्रमार्ग पर होता है । स्त्रियों में इसका व्रण भगालिन्द, भगशिश्निका और लघुभगौष्ठ के ऊपर होता है । स्राव लग जाने से बृहद् भगौष्ठ, मूलाधार, चूतड़ और जंघा के अभ्यन्तरीय प्रदेश में भी व्रण हो सकते हैं । यदि योग्य समय पर चिकित्सा न की जाय तो व्रण शीघ्रता से फैलता है, जिसमें शिश्नमणि त्वचा इत्यादि गल कर नष्ट हो जाते हैं । वङ्क्षण की गिल्टियाँ पककर फूटती हैं । कभी कभी समस्त शिश्न का शोथ होता है—संजातमात्रे न करोति [illegible] क्रियां नरो यो विषये प्रसक्तः । कालेन शोथक्रिमिदाह-पाकैर्विशीर्णशिश्नो म्रियते स तेन ॥ ( माधवनिदान ) । सुश्रुतोक्त उपदंश का वर्णन चरकसंहिता में 'ध्वजभङ्गकृत क्लैब्य' के नाम से योनिव्यापच्चिकित्सा ( चिकित्सास्थान, अ. ३० ) में किया गया है ।

स पञ्चविधस्त्रिभिर्दोषैः पृथक् [illegible] च ॥१०॥

यह उपदंश प्रत्येक दोष से तीन, सन्निपात से एक और रक्त से एक इस तरह पाँच प्रकार का होता है ॥१०॥

**वक्तव्य**—पञ्चविध—वातज, पित्तज, कफज, सन्निपातज और रक्तज । चरक में भी ध्वजभंग पाँच प्रकार का होता है, ऐसा वर्णन किया है—[illegible] कश्चिद् ध्वजभंगं प्रचक्षते ॥

तत्र वातिके पारुष्यं [illegible]परिपुटनं स्तब्धमेढ्रता परुषशोफता विविधाश्च वातवेदनाः; पैत्तिके ज्वरः

३४८ ] सुश्रुतसंहिता [ अध्यायः १२

श्वयथुः पक्वोडुम्बरसङ्काशस्तीव्रदाहः क्षिप्रपाकः पित्तवेदनाश्च; श्लैष्मिके श्वयथुः कण्डूमान् कठिनः स्निग्धः श्लेष्मवेदनाश्च; रक्तजे कृष्णस्फोटप्रादुर्भावोऽत्यर्थमसृक्प्रवृत्तिः पित्तलिङ्गान्यत्यर्थं ज्वरदाहौ शोषश्च याप्यश्चैव कदाचित्; सर्वजे सर्वलिङ्गदर्शनमवदरणं च शेफसः कृमिप्रादुर्भावो मरणं चेति ॥११॥

( दोषानुसार लक्षण— ) इनमें से वातज उपदंश में खुरदरापन, त्वचा में दरार, शिश्न में कड़ापन ( या सुन्नता ), सूजन में रूक्षता तथा विविध वातिक वेदनाएँ होती हैं। पित्तज उपदंश में ज्वर, पके गूलर के समान ( वर्ण, ), तीव्र जलन, शीघ्रता से पकना और पित्त की ( ओषचोषादि ) वेदनाएँ होती हैं। श्लेष्मज उपदंश में कण्डुयुक्त कठिन और स्निग्ध शोथ तथा कफज वेदनाएँ होती हैं। रक्तज उपदंश में काली फुन्सियों की उत्पत्ति, रक्त अधिक बहने की प्रवृत्ति, पित्तज उपदंश के लक्षण, अत्यंत तीव्र ज्वर और दाह तथा ( मुख ) शोष होता है और कभी कभी याप्य हो जाता है। सान्निपातिक उपदंश में सब दोषों के लक्षणों का प्रादुर्भाव, शिश्न का विदारण, ( शिश्न में ) कृमियों की उत्पत्ति और मृत्यु होती है ॥११॥

वक्तव्य—उपदंश मैथुनजन्य व्याधि है। अंग्रेजी में मैथुनजन्य व्याधि को वीनीरिअल डिसीज़ ( Venereal disease ) कहते हैं। चरक सुश्रुतादि प्राचीन ग्रंथों में उपदंश या ध्वजभंगकृत क्लैब्य के अतिरिक्त मैथुनजन्य अन्य कुछ व्याधियों का वर्णन मिलता है। पाश्चात्य वैद्यक में आज तक उपदंश के अतिरिक्त और पाँच मैथुनजन्य व्याधियों का पता चल गया है। (१) फिरंग, गरमी या आतशक ( Syphilis )— आयुर्वेदिक ग्रंथों में इसका सर्व प्रथम वर्णन 'फिरंग' के नाम से भावप्रकाश में निम्न प्रकार से मिलता है—फिरंगसंज्ञके देशे बाहुल्येनैव यद्भवेत्। तस्मात्फिरंग इत्युक्तो व्याधिर्व्याधिविशारदैः॥ गन्धरोगः फिरंगोऽयं जायते देहिनां ध्रुवम्। फिरंगिणोऽङ्गसंसर्गात् फिरंगिण्याः प्रसंगतः॥ व्याधिरागन्तुजो ह्येष दोषाणामत्र संक्रमः। भवेत्तल्लक्षयेदेषां लक्षणैर्भिषजां वरः॥ फिरंगस्त्रिविधो ज्ञेयो बाह्य आभ्यन्तरस्तथा। बहिरन्तर्भवश्चापि तेषां लिङ्गानि च ब्रुवे॥ तत्र बाह्यः फिरंगः स्याद्विस्फोटसदृशोऽल्परुक्। स्फुटितो व्रणवद्वेद्यः सुखसाध्योऽपि स स्मृतः॥ सन्धिष्वाभ्यन्तरः सः स्यादामवात इव व्यथाम्। शोथं च जनयेदेष कष्टसाध्यो बुधैः स्मृतः॥ कार्श्यं बलक्षयो नासाभंगो वह्नेश्च मन्दता। अस्थिशोषोऽस्थिवक्रत्वं फिरंगोपद्रवा इमे॥ बहिर्भवो भवेत्साध्यो नवीनो निरुपद्रवः। आभ्यन्तरस्तु कष्टेन साध्यः स्यादयमामयः॥ बहिरन्तर्भवो जीर्णो क्षीणस्योपद्रवैर्युतः। व्याप्तो व्याधिरसाध्योऽयमित्याहुर्मुनयः पुरा॥ फिरंगपीड़ित व्यक्ति के साथ मैथुन करने से फिरंग उत्पन्न होता है। इस रोग का कारण ट्रिपोनेमा पालीडम् ( Treponema pallidum ) नामक पेंचदार जीवाणु है, जो बालों की रगड़ से या अन्य कारण से शिश्न की श्लेष्मल त्वचा में उत्पन्न हुए क्षत के द्वारा प्रवेश करता है। तत्पश्चात् रोग के लक्षण उत्पन्न होते हैं, जो चार अवस्थाओं में विभक्त किये गये हैं। प्रथमावस्था—मैथुन के दो से छः सप्ताह के बीच में ( साधारणतः तीसरे सप्ताह में ) जननेंद्रिय पर एक छोटा सा दाना पड़ जाता है। पुरुषों में प्रायः यह दाना शिश्नमणि पर या उसकी त्वचा के भीतरी अंग पर होता है और स्त्रियों में बृहद् भगोष्ठ के भीतरी अंग पर होता है। कभी कभी आतशक का विष लग जाने से होठ, स्तन, अंगुलियाँ, जीभ इत्यादि जननेंद्रियेतर अंगों पर भी दाना पड़ जाता है। धीरे धीरे बढ़ कर यह दाना फूट जाता है, और व्रण बनता है। टटोलने से यह व्रण कठिन प्रतीत होता है इसलिये इसको कठिन व्रण ( Hard chancre ) भी कहते हैं। इससे न खून बहता है, न पीप बहता है और न पीड़ा होती है। केवल लसिका का कुछ स्राव होता है जिसमें रोग के जीवाणु उपस्थित होते हैं। व्रण प्रायः एक ही होता है। विषैला स्राव लगने पर भी [illegible] व्रण प्रायः उत्पन्न नहीं होते। व्रण होने के एक से दो [illegible] सप्ताह पीछे जंघासे की लसिका ग्रंथियाँ बढ़कर बंदूक की गोली की भाँति सख्त होती हैं। वह ग्रंथियाँ न आपस में [illegible] की हैं, न पीड़ा देती हैं और न पकती हैं। इस अवस्था में [illegible] संसक्त होती विष स्थानिक होता है। द्वितीयावस्था—इस अवस्था में रोग का विष समस्त शरीर में पहुँच कर विविध [illegible] अवस्था में रोग उत्पन्न करता है, व्रण होने के तीसरे या चौथे सप्ताह के पीछे बाह्य त्वचा पर दाने निकलते हैं। इनकी निम्न विशेषताएँ होती हैं। (१) वर्ण, आकार और परिमाण में ये एक-से नहीं होते। (२) शरीर के दोनों ओर समान स्थानों पर निकलते हैं। (३) नष्ट होने पर इनके स्थान में कुछ समय तक ताम्रवर्ण या मांसवर्ण लाल धब्बे होते हैं। (४) इनमें खाज बहुधा नहीं होती। बाह्य त्वचा की भाँति ओष्ठ, जीभ, तालु, गाल इनकी श्लेष्मल त्वचा पर छाले पड़ते हैं। ये छाले गोल, सर्पाकार, राख के से रंगवाले, बिलकुल साफ कटे हुए किनारे वाले और उत्तान होते हैं। जहाँ त्वचा हमेशा गीली रहती है तथा जहाँ श्लेष्मल और बाह्य त्वचा मिलती है ( जैसे मलद्वार, भग, होंठ के किनारे इत्यादि ) वहाँ चौड़े चौड़े मस्से (अर्श) के रूप में दाने निकल आते हैं। जंघासे के अतिरिक्त और भागों की, विशेष करके ग्रीवा, कोहनी, कक्षा इत्यादि की लसिका ग्रंथियाँ बढ़कर सख्त होती हैं। इन खास लक्षणों के अतिरिक्त रोगी को ज्वर आता है, सिर में दर्द होता है, बाल गिरने लगते हैं, जोड़ों में तथा हड्डियों में, विशेष करके रात में, दर्द होता है, खून की कमी होकर पाण्डुता और दौर्बल्य आता है, कनीनिका प्रकोप होता है, आँखें दुखनी आ जाती हैं और दृष्टि घट जाती है। तृतीयावस्था—यह अवस्था कभी कभी व्रण के बाद छः मास में भी प्रारंभ होती है, परन्तु साधारणतया दो तीन साल पीछे होती है। इस अवस्था में त्वचा, उपत्वचा, लसिकाग्रंथियाँ, पेशियाँ, अस्थ्यावरण, मस्तिष्कावरण, यकृत, प्लीहा, वृषणग्रंथि इत्यादि शरीर के विविध भागों में ग्रंथियाँ बनने लगती हैं जो गमा ( Gumma ) कहलाती हैं। यह ग्रंथियाँ गाँठदार और चपटी होती हैं। धीरे धीरे गमा सड़कर फोड़े की तरह फूट जाती हैं और इनसे गोंदीला स्राव निकलता है। त्वचा में होने से गहरे व्रण बन जाते हैं; नाक में होने से नाक बैठ जाती है; तालु में होने से वहाँ छिद्र हो जाता है और फिर खाना पीना मुश्किल होता है; मस्तिष्क और स[illegible]

...शोथ पैदा होकर मूत्रकृच्छ्र होता है तथा खून में ज़हर फैलने के कारण उपर्युक्त उपद्रव भी उत्पन्न होते हैं। स्त्रियों में भी रोग मूत्रमार्ग में प्रारंभ होकर पीछे की ओर फैलकर योनि, गर्भाशय, बीजवाहिनी, बीजकोश, उदर इनमें शोथ पैदा करता है। यदि गर्भवती स्त्री को सोज़ाक हो या सोज़ाक पीड़ित स्त्री गर्भवती हो तो प्रसूति के समय शिशु की आँखों में मवाद लग जाता है और अभिष्यन्द पैदा होकर शिशु अंधा हो जाता है। इसको नवजात नेत्राभिष्यन्द ( Ophthalmia Neonatorum ) कहते हैं। नवजात बालक अंधे होने का सोज़ाक एक बड़ा भारी कारण है। प्रसूति के पूर्व सोज़ाक पीड़ित माता की योनि पहले साफ कर लेनी चाहिये और जन्म के पश्चात् बालक की आँखें पोंछकर उनमें २% सिल्वर नायट्रेट लोशन के दो बूँद डालने चाहिये। इससे बालक अंधा होने से बचेगा। पुरुषों में क्लीवता और स्त्रियों में बांझपन का सोज़ाक एक बड़ा भारी कारण है। फिरंग की अपेक्षा सोज़ाक से पीड़ित रोगी को अधिक कष्ट सहन करने पड़ते हैं, परन्तु संतति में इसका असर नहीं होता। (३) गुह्यवङ्क्षणीय कणार्बुद—( Granuloma Genito-Inguinale )—यह चौथा मैथुनजन्य रोग है। इसमें शिश्न या भग पर एक दाना पड़ता है जो फूटकर व्रण बन जाता है। व्रण का पृष्ठ भाग रक्तवर्ण रोहण-धातु के अंकुरों से भरा हुआ और किंचित् उन्नत होता है। व्रण केवल एक दिशा में फैलता है और जंघासों में पहुँच जाता है। जंघासे की ग्रंथियाँ नहीं फूलतीं। व्रण में खाज बहुत होती है। खाज के कारण त्वचा छिल जाती है, बाल गिर जाते हैं। बहुधा व्रण सूखा होता है, परन्तु कभी कभी निर्गंध पतला स्राव निकलता है। शकल से व्रण कैन्सर...खिले हुए गोभी के सूक्ष्म अंकुरों के समान होता है...व्रण ठीक होने पर व्रण वस्तु में बहुत सिकुड़न पैदा हो...ती है। इस सिकुड़न के कारण स्त्रियों की योनि तंग...ती है। इस मासिक धर्म और गर्भधारणा इनमें रुकावट...होकर मैथुन, पुरुषों में शिश्न टेढ़ा होकर मैथुन असंभव...पैदा होती है। या मूत्रमार्ग के पास व्रण होने से इन...हो जाता है। गुद है। सुश्रुत के अर्श निदान के १७वें श्लो...का संकोच पैदा होता के गुह्यरोगविज्ञानीय ( उत्तरस्थान...न्त्र में और अष्टांगसंग्रह 'लिंगार्श' नामक एक रोग वर्णन...न के ३८वें ) अध्याय में मलिनाणुरजःपथा' स्त्री का प्रसंग...किया है। 'दोषाध्युषितसंकीर्ण-इसमें उपर्युक्त रोग के लक्षणों...इस रोग का एक कारण है। पर छत्रसन्निभ मांसांकुर उत्पन्न...के...होते हैं, उनमें कण्डु होती है, स्राव निकलता है और...शिश्न या योनि...करने से योनि, शिश्न, आर्तव, पुंस्त्व इनका ना...होता है—जायन्ते कुपितैर्दोषैर्गुह्यासृक्पिशित...श्रयैः। अन्तर्बहिर्वा मेढ्रस्य कण्डूला मांसकीलकाः ॥ पिच्छिलास्रस्रवा योनौ तद्वच्च छत्रसन्निभाः। तेऽर्शांस्युपेक्षया घ्नन्ति मेढ्रपुंस्त्वभगार्तवम् ॥ इन लक्षणों का विचार करने से लिंगार्श बहुधा यही रोग हो सकता है। (४) बद ( Climatic bubo, Lympho-granuloma )—यह पाँचवाँ मैथुनजन्य रोग है। इसमें गुह्ये-न्द्रिय पर जिसकी ओर ध्यान आकर्षित हो सके इस प्रकार दाना या व्रण नहीं बनता है। धीरे धीरे एक तरफ की ...से की ग्रंथियां निकल आती हैं। एक दो सप्ताह के बाद उनके आस पास भी शोथ उत्पन्न होकर वे आ...ऊपर की त्वचा के साथ संसक्त हो जाती हैं।...में भी सूजन आती है। कुछ दिनों के बाद सूज...है परन्तु ग्रंथियों का समूह पकता है। यह समूह...में पकता है और फूटने के बाद अनेक नाड़ी व्रण...जिनसे गाढ़ा मलाई का सा मवाद निकलता है।...बेचैनी, सिरदर्द, अवसाद, ज्वर, शीत, स्वेद, अरुचि...लक्षण होते हैं, परन्तु कुछ दिनों के बाद रफा होकर...संध्या के समय ताप जरा सा चढ़ता है। आयुर्वेद...नामक रोग तन्त्रान्तर में वर्णन किया है—अत्यभिष्यन्दि...सेवनान्निचयं गतः। करोति ग्रन्थिवच्छोथं दोषो वङ्क्षण...शूलाङ्गसादाढ्यं त ब्रध्नमिति निर्दिशेत ॥ कदाचित् ब्रध्न...हो सकता है।

## श्लीपदनिदानम्

कुपितास्तु दोषा वातपित्तश्लेष्माणोऽधः प्र...वङ्क्षणोरुजानुजङ्घास्ववतिष्ठमानाः काला...पादमाश्रित्य शनैः शोफं जनयन्ति, तं श्लीपद-मित्याचक्षते। तत्त्रिविधं—वातपित्तकफनिमित्त-मिति ॥१२॥

कुपित हुए वात, पित्त, कफ दोष नीचे को प्राप्त होकर जंघासा, ऊरु, जानु और पिंडली में स्थित हुए समय पाकर पैरों का आश्रय करके धीरे धीरे शोथ उत्पन्न करते हैं। उसे श्लीपद (...फीलपा ) कहते हैं। यह श्लीपद वात, पित्त और कफ के कारण तीन प्रकार का होता है ॥१२॥

**वक्तव्य**—श्लीपद—इसको एलीफन्टिआसिस ( Elephantiasis ) कहते हैं। फायलेरिआ सांग्वीनिस होमीनिस ( Filaria sanguinis hominis ) नामक कृमि के कारण श्लीपद होता है। युवा कृमि को फायलेरिआ बैंक्रोफ्टाई कहते हैं। ये कृमि श्वेतवर्ण, पारदर्शी, केशसदृश पतले, और ३–४ इंच लम्बे होते हैं। स्त्री और पुरुष कृमि भिन्न भिन्न होते हैं। ये हमेशा आपस में पेंच की भाँति जुड़े हुए इस तरह से रहते हैं कि इनको स्वतन्त्र करना कठिन होता है। दोनों का पिछला सिरा थोथा रहता है, सिर चौड़ा रहता है और बीच में मुख होता है। स्त्रीकृमि पुरुषकृमि की अपेक्षा दुगुना लम्बा और अधिक मोटा होता है और जननेन्द्रिय सिर के समीप रहता है। ये कृमि रसकुल्या, रसायनी, लसिका-ग्रंथियाँ, रसायनीजालक इत्यादि में रहते हैं। स्त्रीकृमि अपनी जीवितावस्था में समय समय पर असंख्य सूक्ष्म कृमि ( Microfilaria )उत्पन्न करती है, जो रक्त और लसिका-वाहिनियों में संचार करते रहते हैं। इन सूक्ष्मकृमियों की लम्बाई ...इंच के लगभग होती है और चौड़ाई लाल कण के बराबर होती है। ये किंचित् गतियुक्त होते हैं, परन्तु इनमें स्थानान्तर करने की शक्ति नहीं होती। इनकी एक विचित्र बात यह है कि ये त्वचा के रक्त में दिन में नहीं पाये जाते संध्या के समय से थोड़े थोड़े रक्त में आने लगते हैं, और ज्यों ज्यों रात्रि गुजरती जाती है, त्यों त्यों इनकी संख्या बढ़ती जाती है। मध्यरात्रि के समय इनकी संख्या सब से अधिक होती...

